आजकल' के भूतपूर्व व 'सारिका'
के वर्तमान सम्पादक श्री चन्द्रगुप्त
विद्यालंकार जी को सादर

# प्रकाशकीय

नवरत्न प्रकाशन का आधार एक दिन अचानक ही राजस्थान के यशस्वी साहित्यकार श्री यादवेन्द्र शर्मा 'चन्द्र' के कथन पर बन गया। श्री चन्द्र ने हिन्दी में बहु साहित्य का सृजन करके राजस्थान का नाम बढ़ाया है और उनकी तेलगु, गुजराती मराठी सिन्धी तथा उर्दू में अनुवादित प्रकाशित कृतियों ने राष्ट्रभाषा का मस्तक गौरवान्वित किया है।

हमारी ओर से उनकी अधिक से अधिक पुस्तकें प्रकाशित करने की योजना रहेगी और अन्य प्रकाशकों से छपी उनकी पुस्तकें भी आप यहाँ से सहजता से प्राप्त कर सकेंगे।

इस प्रकाशन के अवसर पर हम चन्द्र जी के बीकानेरवासी आत्मीयजनों एवं चित्रकार मामी (दिल्ली) कांति (बीकानेर) के भी आभारी हैं। कांति जी ने आवरणों के मूलाधार रचे और मामी जी ने उनमें झिलमिलाते टोन देकर रंग भरे।

एक बार मैं अपने व्यक्तिगत रूप से उन तमाम राजस्थान वासी तथा प्रवासी लोगों को धन्यवाद देती हूँ जिन्होंने चन्द्र जी की पुस्तकें अधिक खरीदकर मुझे बल दिया।

शान्तिदेवी 'भट्टाचार्य'
प्रबन्धिका

# अनुक्रम

# मैं इतना ही कहूँगा

प्रस्तुत कहानी संग्रह मेरा चौथा कहानी संग्रह है। इसमें मेरी सभी विधाओं की लिखी कहानियाँ संग्रहीत हैं। मैं नयी-पुरानी कहानी की विवेचना में न उलझ कर यह कहना चाहूँगा कि मैं लेखन का उद्देश्य केवल कोरा मनोविश्लेषण एवं क्षण की अनुभूति को नहीं मानता। लेखक की सार्थकता तभी सिद्ध होती है जब वह किसी उद्देश्य विशेष से लिखा जाय।

इसके प्रकाशन पर मैं नवरत्न प्रकाशन के सहयोगियों का अत्यन्त आभारी हूँ जिन्होंने मेरे विचारों को मूर्त दिया। आपकी सम्मति की प्रतीक्षा रहेगी।

साले की होली }
बीकानेर }

यादवेन्द्र शर्मा 'चन्द्र'

# अनुक्रम

# मैं इतना ही कहूँगा

प्रस्तुत कहानी संग्रह मेरा चौथा कहानी संग्रह है। इसमें मेरी सभी विचारों की लिखी कहानियाँ संग्रहीत हैं। मैं नयी-पुरानी कहानी की विवेचना में न उलझ कर यह कहना चाहूँगा कि मैं लेखन का उद्देश्य केवल कोरा मनोविश्लेषण एवं दर्द की अनुभूति को नहीं मानता। लेखन की सार्थकता तभी सिद्ध होती है जब वह किसी उद्देश्य विशेष से लिखा जाय।

इसके प्रकाशन पर मैं नवरत्न प्रकाशन के सहयोगियों का अत्यन्त आभारी हूँ जिन्होंने मेरे विचारों को मूर्त दिया। आपकी सम्मति की प्रतीक्षा रहेगी।

नाथे की होली }
बीकानेर

यादवेन्द्र शर्मा 'चन्द्र'

अगर तुम्हारा स्तर नहीं है जो जीवन का है, अगर तुम्हारी कल्पना ऐसे नमूनों की रचना नहीं कर सकती जो जीवन में मौजूद न रहते हुए भी उसे सुधारने के लिए आवश्यक है, तब तुम्हारा कृतित्व किस मर्ज की दवा है और तुम्हारे धंधे की क्या सार्थकता है ?

—गोर्की

(एक पाठक से)

# कथा-परिकथा

क्या कहूँ सम्बोधन? एक अपरिचिता को सम्बोधन की कल्पी से नहीं किया जा सकता है लेकिन तीन पत्रों को भेज कर मैं कुछ-कुछ ऐसा समझने लगा हूँ कि तुम मुझ और मेरी हरकतों से नाराज नहीं हो। तुम्हें मेरी बातों का समर्थन है।

जब से तुम इस मकान में आई हो मैं निरन्तर इस खिड़की की राह तुम्हारे सीधे सौन्दर्य के माधुर्य को दृष्टि द्वारा रसास्वादन करता रहा हूँ और मुझे लगता है कि वर्षों की प्रतीक्षा के बाद मैं जिस "मोनम" की खोज करता रहा हूँ वह स्वयं ही मेरे पास आ गई है। इस कल्पना-मात्र से कि तुम मेरे पास हो मेरे अन्तस की समस्त रागिनी अपने समस्वर में गा उठती है—तुम्हीं मेरी कविता की नवीन प्रेरणा हो मेरी आराध्य और पथ की पाथेय हो।" तुम्हें एक बार फिर याद दिला रहा हूँ कि मैंने तुम्हें तीन पत्र दिए हैं। तुमने वे तीनों पत्र पाकर किसी तरह की अपने और मेरे पर बातों से खिन्न नहीं की किसी तरह का विरोध-प्रतिरोध भी नहीं किया तब मैंने समझा कि तुम भी मुझे उतना ही चाहती हो जितना मैं तुम्हें चाहता हूँ क्योंकि तुम्हारा मौन ही मेरे प्यार की स्वीकृति है।

तुम्हारा नाम क्या है मैं नहीं जानता। किन्तु मेरा ऐसा विश्वास है, मेरी कल्पना का कहना है कि तुम्हारे माता-पिता ने तुम्हारा नाम 'पुष्पा' से कम क्या रखा होगा ? तुम्हें पाकर हर युवक अपने को धन्य समझेगा ? तुम मुझे अपनी ओर से स्वीकृत लिख दो। मैं समाज और संसार से टक्कर लेकर भी तुम्हें प्राप्त करूँगा।

एक बात और पूछना चाहता हूँ—तुम मुझे सदा खामोश और दुखी दुखी नजर से क्यों देखती हो ? तुम्हारे रसीले अधरों पर सूखी मुस्कान क्यों रहती है ? कभी-कभी मैं इन सब बातों को लेकर बड़ा परेशान हो जाता हूँ। तुम्हारे पास आने तक की सोच लेता हूँ लेकिन अपरिचित पड़ोसी समझकर मेरा साहस टूट जाता है। फिर तुम मौन बने हो। किसी से बोलते तक भी नहीं हो। तुम्हारे अरमानों का मौन मुझमें भय पैदा कर रहा है लेकिन इस पत्र का उत्तर नहीं आया तो याद रखना मैं जहर खाकर आत्म-हत्या कर लूँगा। सोच लूँगा कि मैं किसी के लायक नहीं हूँ। मैं अभागा हूँ। मैं तुम्हारे पत्र का पूरे चौबीस घंटे इन्तजार करूँगा। इस पर भी उत्तर नहीं आया और तुमने कोई गड़बड़ी की तो मेरी लाश तुम्हारी इस खिड़की के नीचे मिलेगी मेरी मौत का सारा पाप सारी जिम्मेदारी तुम्हारी होगी। बस

तुम्हारे पत्र का प्यासा
—नरोत्तम वर्मा 'कवि कमल'

कवि कमल को इस प्रतापना न जमाने से भरे पत्र के उत्तर की आशा नहीं थी। वह सुबह-सुबह ही अपने बरामदे में एक कापी और पेन्सिल लेकर बैठ गया। कभी आकाश की ओर देखता कभी जमीन की ओर और कभी बरामदे की निर्जीव दीवारों की ओर। कभी-कभी कुछ लिखने का उपक्रम भी करता मानो अपनी प्रेयसी की प्रतीक्षा में वह कोई प्रतीक्षा गीत लिख रहा हो।

जैसे ही सात बजे वैसे ही उसकी नई पड़ोसिन उसके सम्मुख उदास आकर बैठ गई। आज उसने उसकी ओर देखा भी नहीं। कवि महाराज

का दिल धक से रह गया। उसने सोचा कि आज उसने अनजान उसके पत्रों को अपने बाप को बता दिया है। इस विचारमात्र से उसके ललाट पर पसीना छूट गया। वह उद्विग्न हो गया। उसने झट से नीचे आँगन में आकर देखा—उसका बाप बहियों में उलझा हुआ था। वह चुपचाप आकर बैठ गया। उसने सोचा कि अगर वह उसके पिता को कह भी देगी तो उसका क्या अहित होगा? वह अपने पिता को साफ-साफ कह देगा कि वह उससे विवाह करेगा ही उसके बिना नहीं रह सकता अगर उसकी शादी नहीं हुई तो वह सचमुच आत्म हत्या कर लेगा। उसके चेहरे पर फिल्मी प्रेमी की तरह कृत्रिम दृढ़ता आई और वह धकधकर गुलाब को देखने लगा। वह अत्यन्त भावावेश और उत्तेजना में था।

तभी एक कागज गोलाकार में आकर उसके बरामदे में पड़ा। उस ने लपक कर उसे उठाया। मन की बाछें खिल गईं। शरीर में जान आ गई। उसने पढ़ा—

कमलजी,

मैं आपका नाम जानती हूँ। कैसे जानती हूँ यह नहीं बता पाऊँगी। मैं आपकी धमकी से डर गई हूँ मुझे लगा कि आप सच मुच आत्म-हत्या कर लेंगे और आपकी लाश मेरी खिड़की के नीचे पड़ी मिलेगी इस कुकल्पना मात्र से मेरा खून बरफ की तरह जमने लगा और मैंने आपके पत्रों का उत्तर देना निश्चय किया।

मेरा यह पत्र आपको मेरे बारे में सही जानकारी देगा और मैं मान रही हूँ कि आप उसके बाद अपना इरादा बदल लेंगे। मैं बहुत अभागी हूँ इसलिए मेरे बाप ने मेरा नाम विता रखा है। बचपन में मैं अपनी माँ को खा गई ऐसा सभी कहते हैं। मेरी बातूनी मौसी का कहना है कि मेरे चरण जहाँ भी पड़ते हैं वहाँ अनिष्ट अवश्य होता है। वहीं आपका यह 'परिणाम' पुरुष की जगह अपारी की जाल में फँसा दे यह विचारणीय प्रश्न है। अस्तु।

मैं आपको कुछ बात बताना चाहती हूँ। पहली बात यह कि हमारे

करने में मेरे लिए उचित वर नहीं मिला तब मेरे पिताजी मुझे यहाँ ले आए। यहाँ मेरे लायक कोई न कोई लड़का मिल ही जाएगा? यहाँ का एक पड़ोसी दूसरे पड़ोसी से एकदम अपरिचित है। यहाँ किसी को कोई चिंता नहीं। आज की ही बात है—सुबह-सुबह घर की मालकिन के साथ हवेली की नौकरानी दमो आई थी। दमो को उसके बाप ने बड़ी निर्ममता से पीटा था। उसके अंग-अंग पर लकड़ियों के दाग चमक रहे थे। लेकिन हम लोगों को इस घटना का जरा भी पता नहीं लगा। मैं उसके घावों को देखकर काँप उठी। मेरा मन करुणा से भर आया। लेकिन पड़ोसियों की यह बहरी व्यस्तता मेरे लिए बहुत उपयोगी सिद्ध होगा क्योंकि मुझ जैसी अभागी लड़की को यहीं पर वर मिल सकेगा और मेरे बाप के सिर की चिंता खत्म हो जायगी। पर आपके पत्रों ने एक नई समस्या को पैदा कर दिया है। मैंने आपके पहले पत्रों को एक कवि का प्रलाप ही समझा पर आपकी मरने की धमकी ने मुझे विचलित कर दिया और मुझे आपको पत्रोत्तर देने के लिए बाध्य होना पड़ा। क्योंकि ऐसी बस्ती में घटने वाली घटनाएँ या तो फिल्मों में ही होती हैं या सस्ते उपन्यासों में ही पर आपको देखकर मुझे कुछ नई अनुभूति हुई है कि ऐसी घटनाओं में सत्य अंश होता है। अब अगर मैं आपको पा जाऊँ तो मैं अपने आपको धन्य समझूँगी। मैं मन से बहुत खुश हूँ। मुझे भी आप पसंद हैं। दोनों की पसंद का परिणाम क्या होगा यह हमें पहले ही जान लेना चाहिये क्योंकि समाज बड़ा निर्दयी होता है। समाज हमारी ओर आँखें उठाए, उंगली दिखाये इसके पहले ही आपको साहस करके अपने पिताजी से हमारे विवाह के बारे में बातचीत पक्की कर लेनी चाहिये। मैं आपको एक बात और कहती हूँ कि मेरा बाप इस रिश्ते के लिए कभी ना नहीं करेगा।

अब मैं आपको अपने बारे में कुछ कहना चाहती हूँ। मैं तेज बुद्धि की एक साधारण पढ़ी लिखी लड़की हूँ। अंग्रेजी में मैं केवल सी एच आई एन टी ए" ही लिखना जानती हूँ। हाँ घर के प्रत्येक काम में आप

मुझे बी० ए० और एम० ए० तक की उपाधियाँ बिना किसी हिचकिचाहट के दे सकते हैं। मुझमें एक और विशेषता है वह आपको आम लड़कियों में नहीं मिलती वह है घर का आय के अनुसार बजट बनाना। इस बजट में अल्पबचत योजना भी शामिल है। आप कवि हैं और मैंने सुना है कि कवियों को बढ़-चढ़ कर कहने की बहुत आदत होती है। वे बात-बात में अपनी शायराना उक्तियाँ कहते रहते हैं जो मुझे कतई पसंद नहीं हैं। मुझे गंभीर आदमी अच्छे लगते हैं बकवादी और बातूनी नहीं। मैं बोलना चाहती ही नहीं। क्या आप ऐसी शुष्क लड़की को अपने सपनों की रानी बनाएँगे?

इसलिये पत्र मुझे दोपहर तक मिल ही जाना चाहिये।

विता—

× × ×

कमल ने उसी समय पत्र का उत्तर लिख दिया।

मेरी प्यारी विता।

तुम्हारा पत्र पाकर मेरे मन मंदिर के बुझे हुए सहस्र दीप जल उठे। मुझे ऐसा लगा कि मेरा मन उन प्रबल लहरों पर अठखेलियाँ कर रहा है—जो कूल से प्रणय-स्पर्श करने के लिए आतुर रहती हैं। मैं आत्म-हत्या का विचार भी अब अपने मन में नहीं लाऊँगा। कौन ऐसा बदनसीब इन्सान होगा जो तुम्हारा प्रणय पाकर मरना चाहेगा? विता मैंने तुम्हारा नाम मनमानी से गुलाब रख दिया है अब अपनी भूल सुधार करता हूँ। तुम तो बहार हो वीराने की बहार क्योंकि तुमने मेरे नीरस जीवन में बहार ला दी है। मेरे अरमानों में उस आग को जन्म दे दिया है जिस आग से दिल के फूल खिलते हैं।

मैं अपने बाप से आज ही अपने विवाह के बारे में कहूँगा। उन्हें मेरा कहना मानना ही पड़ेगा। तुम्हें नहीं मालूम कि मैं अपने बाप का इकलौता बेटा हूँ और मेरी माँ का भी देहान्त हो चुका है ऐसी स्थिति में वे मेरी बात टाल नहीं सकते।

उन्हें पढ़ी लिखी लड़की की ज़रूरत ही नहीं है। प्रायः मेरे जैसे हृदय के युवक के लिए बहुत पढ़ी लिखी लड़की एक समस्या और सिर दर्द बन कर रह जाती है क्योंकि आज की शिक्षित लड़कियों में श्रद्धा और भक्ति की जगह तर्क और विचार की शक्ति अधिक होती है। तथा वे पतियों के कामों में खामियाँ निकाल कर यह बताना चाहती हैं कि हम विद्वान हैं हम आप से हार नहीं खा सकती वगैरह वगैरह। यह रोज़ परिवार में विषाक्त वातावरण की सर्जना करती है और फिर तलाक तक की नौबत आती है। मैं तो इसे सिद्धान्त रूप स्वीकार करता हूँ कि कम पढ़ी लिखी पत्नी पति के लिए वरदान सिद्ध होती है।

और तुम्हारा निरन्तर मौन मेरे लिए महान वरदान ही समझो। तुम्हें यह कहते हुए मुझे संकोच हो रहा है (संकोच का कारण अपने मुँह अपनी तारीफ़) कि मैं एक विशिष्ट कलाकार हूँ हिन्दी में मेरा कलाकारों में शीर्ष स्थान रहता है। मैं चीज़ों की गेयता और मौलिकता पर विशेष ध्यान देता हूँ। और यह सब तभी संभव है जब मैं घंटों ही चिन्तन-मनन के सागर में गोते लगाता रहूँ। तुम शायद नहीं जानती इस वाली अमरीका में बड़े-बड़े आलोचकों द्वारा प्रशंसा पत्र पा जाना भी एक सम-मानी मैडल पदक के बराबर की बात है। पर मेरी बहार, यह सब मेरी साधना मेरे चिंतन मनन के कारण ही है और चिंतन मनन बिना एकान्त एकाग्रता के संभव नहीं। तथा एक गृहस्थ के लिए यह तभी संभव हो सकते हैं जब उसकी पत्नी बातूनी न हो। तब मेरी बहार, तुम मेरे मनो-कूल निकलती जा रही हो। अगर सारी दुनिया ही हमारा विरोध करेगी तो भी मैं तुम्हें प्राप्त करूँगा।

× × ×

कमिनी

आपका पत्र मिला। आपने जिस आत्मीयता और दृढ़ता का परिचय दिया है उससे मुझे बल और सम्मान दोनों मिल रहे हैं। मुझे पहले ऐसा महसूस होता था कि मुझे कभी भी अपने लिए एक अच्छा

पति नहीं मिलेगा और मेरे बाप की यह चिंता सदा उसके सिर पर सवार रहेगी और एक दिन विवश होकर वह इस अभागी को किसी बूढ़े काले कलूटे और दीन-हीन के गले बाँध कर सुख की साँस लेगा और मैं एक जानवर से अच्छा जीवन नहीं बिता पाऊँगी। पर अब मेरे मन के विश्वास बदल रहे हैं। मैं अभागी से सुभागी बन जाऊँगी। मुझे एक अच्छा वर सुन्दर पति मिल जाएगा।

अब मैं आपसे एक आखिरी सवाल पूछना चाहती हूँ। क्या आप शारीरिक सौन्दर्य को अधिक चाहते हैं या आत्मा को? मान लीजिए कल मुझे अचानक चेचक निकल आये और मैं बदसूरत हो जाऊँ। मेरा यह गोरा रंग सुडौल-कपोल गहरे दागों से भर जायें या मुझे कोई ऐसी बीमारी लग जाय जिससे मेरा उफनता हुआ यौवन वर्षों में रुग्ण और बुढ़िया की तरह शांत व निर्जीव हो जाय तो भी क्या आप मुझे इतना ही उत्तेजनापूर्ण प्यार करेंगे? मुझे इस सवाल का जवाब तुरन्त दीजिए।

—चित्रा—

× ×

प्रिय बहार

तुम्हारा सवाल काफी विचारपूर्ण है। आदमी के प्रेम के अपनी अपनी रूप को प्रगट करने वाला है। आत्मिक और कायिक प्रेम में मैं तो आत्मिक प्यार को ही सर्वोपरि मानता हूँ। इस प्रेम में स्थायित्व और त्याग की भावना रहती है। कामना न रहे इस प्यार में दैहिक मिलन की प्रेरणा का काम रहता है। आत्मा का प्यार इस पवित्र पथ पर अग्रसर होकर अमरत्व के साथ-साथ प्रेमी प्रेमिका को भौतिक भावनाओं से ऊपर उठाकर उनमें देवत्व भरता है। जहाँ इस भावना से प्रेरित प्यार प्रगाढ़ होता है, वहाँ रूप-सौन्दर्य का महत्व शून्य के बराबर हो जाता है। मैं तुम्हें चाहता हूँ जो हूँ ही पर उससे भी अधिक चाहूँगा तुम्हारी आत्मा को। अब मेरी अधिक परीक्षा न लो। मैं अब यह मान

(

चुका हूँ—प्यार किया नहीं जाता हो जाता है। अब अब मैं अधिक देर तक इस पत्नी का फासला नहीं सह सकता तुम बोलती क्यों नहीं एक बार तो पुकारो—मेरे कमल—

तुम्हारे सपनों का राजा
कमल कवि

कमलजी

पत्र मिला उत्तर दो दिन के बाद दे रही हूँ। यह रिश्ता हो इसके पहले मैं आपको एक कटु सत्य से परिचित कराना चाहती हूँ। आप जैसे प्रसिद्ध गीतकार चिंतन-मननकारी आत्मिक-सौन्दर्य प्रेमी को मुझ जैसी मामूली लड़की मान-सम्मान दे यह शोभा तो नहीं देता पर आप के भावों की भावाभिव्यक्ति पर मुझे रहम आ रहा है। मैं चाहती हूँ कि हमारा यह आत्मिक प्यार सच्चाई से और सुन्दर हो तथा उसे चाँद सूरज की उम्र लगे। गलतफहमी छल-कपट और किसी रहस्य का रहना प्यार के उम्र को कम कर देता है और शेष जीवन में ज़हर और घृणा भर देता है। मैं आप से ऐसी आशा रखती हूँ कि यह कटु सत्य आपके हृदय प्यार में कमी नहीं आने देगा और नहीं आप अपने आदर्शों से हटेंगे।

मुझे अब पूरा विश्वास हो गया है कि मैं और आप विवाह के गठबंधन में बँध ही जाएँगे। इस मधुर कल्पना में मैं डूबी जा रही हूँ। भविष्य के सुन्दर सुखद सपने मेरे समक्ष खड़े हैं। प्रभु से प्रार्थना करती हूँ कि मेरे ये सपने साकार हों। हाँ मैं आपको एक गंभीर रहस्य से परिचित कराने की बात कह रही थी क्योंकि इस रहस्य के उद्घाटन में सहयोग दे रहे हैं आपके सुखद आशीर्वाद विचार और आपका दृढ़ निश्चय।

यह सही है कि मेरा गीत आपके चिंतन मनन में ऐसा चिर सहयोग देगा कि आपकी कविताएँ एक दिन विश्व-व्यापी ख्याति अर्जित कर

× ×

कवि कमल अपने कमरे में गया। पत्र पढ़ने लगा। उसमें एक कुंकुम पत्रिका भी थी। उसने पहले नीचे का पता पढ़ा। सामने वाली पिता की ही कुंकुम पत्रिका थी। लिखा था—दर्शन शास्त्र के प्रकांड विद्वान प्रोफेसर दयाशंकर की सुपुत्री कुमारी सरिता बी० ए० का विवाह स्थानीय प्रोफेसर यदुनाथ के सुपुत्र श्री विश्वनाथ से दिनांक ५-५-५१ को सम्पन्न होने जा रहा है। आपसे प्रार्थना है कि आप इस शुभ काम में सपरिवार पधार कर कृतार्थ करें—

कमल को चक्कर सा आ गया। कुछ देर तक वह बुत की तरह बैठा रहा। अन्त में वह उठा और अपने पिता के पास गया। पिता से उसने पूछा "क्या वह लड़की गूंगी और बहरी थी?"

"कौन सी?"

"जिसका सामने वाले घर से विवाह हुआ था?"

"पता नहीं। मैंने उसे बोलते कभी नहीं देखा और फिर वे लोग किसी से बातचीत भी नहीं करते थे। पिता ने उस पर नजरें जमा कर कहा "पर तुम यह सब क्यों पूछ रहे हो?"

"यूं ही।

बड़ी विकट स्थिति थी कवि कमल की। विश्वनाथ उसका निकट तम का तो नहीं दोस्त अवश्य था। वह साहस करके उसके यहां गया।

"क्या उसे धोखा दिया गया है" उसने मन में सोचा। उसने बाहर से आवाज लगाई। विश्वनाथ आया। पूछा तुम आज कैसे आये?

"बधाई देने। मैं किसी कवि सम्मेलन में भाग लेने के लिये बाहर चला गया था।"

"आओ आओ तुम्हारी अपनी भाभी से मिलाऊं।

कवि के पाँव जमीन से चिपक गये। कमल लड़खड़ाता-बहकता सा ऊपर चला। कमरे में बैठ गया। उसकी उत्सुकता बढ़ती गई।

"मैं अभी तुम्हारी भाभी को बुला कर लाता हूँ।" वह बाहर गया

× ×

कवि कमल अपने कमरे में गया। पत्र पढ़ने लगा। उसमें एक कुंकुम पत्रिका भी थी। उसने पहले मौके का पता पढ़ा। सामने वाली पिता की ही कुंकुम पत्रिका थी। लिखा था—दर्शन शास्त्र के प्रकांड विद्वान प्रोफेसर रमाशंकर की सुपुत्री कुमारी सरिता बी० ए० का विवाह स्वर्गीय प्रोफेसर रघुनाथ के सुपुत्र श्री विश्वनाथ से दिनांक ५-५-५१ को सम्पन्न होने जा रहा है। आपसे प्रार्थना है कि आप इस शुभ काम में सपरिवार पधार कर कृतार्थ करें—

कमल को चक्कर आ गया। कुछ देर तक वह बुत की तरह बैठा रहा। अन्त में वह उठा और अपने पिता के पास गया। पिता से उसने पूछा "क्या वह लड़की गूंगी और बहरी थी?"

"कौन सी?"

"जिसका सामने वाले घर में विवाह हुआ था?

"पता नहीं। मैंने उसे बोलते कभी नहीं देखा और कुछ वे लोग किसी से बातचीत भी नहीं करते थे। पिता ने कुछ पर नजरें जमा कर कहा "पर तुम यह सब क्यों पूछ रहे हो?

"यूं ही।

बड़ी विकट स्थिति थी कवि कमल की। विश्वनाथ उसका निकट रूप का तो नहीं दोस्त अवश्य था। वह साहस करके उसके यहाँ गया।

"क्या उसे धोखा दिया गया है" उसने मन में सोचा। उसने बाहर से आवाज लगाई। विश्वनाथ आया। पूछा तुम आज कैसे आये?

"बधाई देने। मैं किसी कवि सम्मेलन में भाग लेने के लिये बाहर चला गया था।"

"आओ आओ तुम्हारी अपनी भाभी से मिलाऊँ।"

कवि के पाँव जमीन से चिपक गये। कमल सहमता-सहमता सा अन्दर चला। कमरे में बैठ गया। उसकी उत्सुकता बढ़ती गई।

"मैं अभी तुम्हारी भाभी को बुला कर लाता हूँ।" वह बाहर गया

और उसे बुला लाया।

"वाह ! मार्तलोन की साड़ी में यह अप्सरा से कम नहीं लगती है" कमल ने मन ही मन में कहा "यह गूंगी बहरी" ।"

"आप श्रीमती विश्वनाथ सरिता हैं और यह हैं मेरे दोस्त कवि कमल !

"नमस्ते। और सुनिये इन्होंने हमें बोर तो नहीं किया ?" सरिता बनाम चिता ने कहा—

नहीं।" विश्वनाथ ने कहा। कमल स्तब्ध सा उसे देखने लगा।

फिर इन्हें कहिये कि ये मेरे वे प्रेम पत्र कुछ लौटा दें जो मैंने इन्हें हाल ही में लिखे हैं ? मैं उन्हें अपनी नई कहानी गूंगी लड़की में प्रयोग करूँगी।"

विश्वनाथ ने विस्मय होकर पूछा "कौन से प्रेम पत्र ?"

सरिता ने पूरा किस्सा सुनाया कि हजरत किस तरह उसके पीछे दीवाना हुए थे और मरने पर तुले थे। पूरा किस्सा सुनकर विश्वनाथ खिलखिला कर हँस पड़ा। कमल का मानो खून सूख गया। वह टूटते हुए स्वर में बोला "आप मुझे क्षमा कर दीजिये।"

विश्वनाथ ने खिलखिलाकर कहा "यह शुरू से ही ऐसी नटखट और शैतान रही है। आज-कल के नवयुवकों कलाकारों रोमियों को यह खूब सबक देती है। मेरी तो इसने अग्नि परीक्षायें ~ ।"

बीच में सरिता ने कहा "मैं चाय लेकर अभी आयी।"

"क्या यह सरिता लेखिका है।" उसने मन ही मन कहा "जिसकी कहानियाँ इधर खूब छप रही हैं।" और उसके भाल पर पसीना चमक उठा।

× × ×

# पत्थर में पानी

शंकर की सजा खत्म हो गई। उसे मुक्त कर दिया गया। दस वर्ष के लम्बे कैदी जीवन के बाद आज वह इस संसार में वापस आ रहा था जिससे वह एक दिन हत्या के अपराध में वंचित कर दिया गया था। उसने हत्या की थी एक सेठ की प्रसिद्ध गुण्डे के साथ। फलस्वरूप उसे दस वर्ष की सख्त सजा मिली थी।

गत दस वर्षों में उसने जेल-जीवन के कड़ुए-कड़वे अनुभव प्राप्त किए। उसने कसीदा बनाना सीखा। पहले-पहल डंडे भी खाए, क्योंकि वह अपनी कठोर और झगड़ालू मनोवृत्ति पर सहजता से अधिकार नहीं कर पाता था। बाद में उस की प्रकृति और एकान्त और प्रतिबन्धों के कारण अन्तर्मुख होती गई और वह एक मात्र व्यक्ति बनने लगा।

जेल से बाहर निकलते ही उसने एक अंगड़ाई ली। अपने श्मश्रुयुक्त चेहरे पर हाथ फेरा और फिर आसमान की ओर ताका। उसकी दृष्टि क्षण भर के लिए नीले आकाश पर जम गई। कपास के खिलौने की तरह छोटे-छोटे मेघ-खण्ड क्षितिज के पश्चिमी किनारे पर तैर रहे थे। तत्पश्चात् उसने जेल के सामने से निकलती लम्बी सड़क पर दृष्टि जमा दी।

एक युवती नयनों में अश्रु लिए उसके समीप खड़ी थी। उसके साथ सात-आठ साल का बच्चा था। बच्चा पीले और

वह इधर चला ही था कि रूपसी आ गई थी। रूपसी ने आते ही ज्यों ही विकराल-मूर्ति बाँके को देखा त्यों ही उसके प्राण सूख गए। वह पलट कर वापस भागी। बाँके ने उसे देख लिया और उसने उसका पीछा किया।

रूपसी उसकी पकड़ में आ गई थी। उसने रूपसी के बाल पकड़े और उसे भद्दी गालियाँ निकालने लगा था।

"चूड़ियाँ दे।"

"नहीं दूँगी। चार चाँदी की चूड़ियाँ मेरे सुहाग की निशानी हैं।"

"सुहाग की बच्ची देती है या ।"

रूपसी ने उसे धक्का दिया और फिर भागी थी। तब बाँके रोष व घृणा से भर उठा। उसने लपक कर अपनी बलिष्ठ बाँहों में रूपसी को उठाया और पटक दिया। रूपसी के मुख से खून बह उठा। वह अचेत हो गई। और ज़ोर से चिल्लाई, मर गई बेचारी मर गई।

और सचमुच बाँके घबरा उठा था। उसका नशा एकदम उतर गया था और वह वहाँ से भागा था। भागा तो कभी वापस गया ही नहीं। उसे यह तो मालूम पड़ गया था कि रूपसी मरी नहीं है किन्तु वह बदमाशों के दल में शामिल हो गया फलस्वरूप एक हत्या के अभियोग में उसे दस वर्ष का कारावास हो गया था।

बाँके बढ़ते अन्धेरे को देख रहा था। उसकी आँखें आज करुणा से भरी थीं। उसकी मन की गहराई दुख के कारण डूब जाना चाहती थी। सचमुच उसने अपनी पत्नी को पत्नी नहीं समझा माँ को माँ और बाप को बाप नहीं समझा।

फिर आज वह क्या मुँह लेकर घर जाएगा? जाएगा वह अब एक अच्छे इन्सान की तरह जिएगा। वह आँसू बहा-बहा कर सेवा कर सबको सुख देगा। अपने दुष्कर्मों का प्रायश्चित करेगा।

अन्धेरा गहरा होता जा रहा था।

वह गाँव में घुसा। झोपड़ों की जगह पक्के घर बन गए थे। मंदपी

से भरा-पूरा मोहल्ला साफ-सुथरा हो गया था। बच्चे एक गैस की लालटेन के नीचे पढ़ रहे थे। बांके ने उन्हें स्नेह भरी दृष्टि से देखा और आगे बढ़ गया।

"यहीं तो मेरा झोंपड़ा था।"—उसने मकानों के बीच खाली जगह को देखकर मन-ही-मन कहा। वह बिमूढ़-सा बहुत देर तक वहीं खड़ा रहा। वह अपलक अन्धेरे में अपनों का अस्तित्व बताते झोंपड़े के घास-फूस को निहारता रहा। सोचता रहा—रूपली उसे देखते ही उसके गले से लिपट जाएगी। उसकी बाहें उसके गले में होंगी और पुचकार-पुचकार कहेगा "अ रो पगली अब मैं तुझे छोड़ कर कहीं भी नहीं जाऊँगा। अब मैं बुराइयां छोड़कर आया हूँ। वह रोना बन्द नहीं करेगी। तब वह प्यार से उसके अंग-अंग को निहारता रहेगा।

वह अन्धेरे में प्रेतात्मा-सा खड़ा रहा। फिर वह बैठ गया और ज़मीन पर हाथ फेरने लगा। कुछ बिखरे हुए तिनकों को इकट्ठा किया। अन्धेरे में उनको देखने का असफल प्रयास करने लगा। उसने सोचा—शायद वे सभी नई बस्ती में बसे गए हैं। सरकार ने हरिजनों को नए घर बना कर दो दिए हैं।

वह वहां से चला। नए घरों में दीपक जल उठे थे। एक बूढ़ी स्त्री अपने बच्चे को पढ़ने के लिए डांट रही थी। बांके को अपनी माँ याद हो आई। उसकी माँ उसे देखते ही चीख पड़ेगी। कहेगी "मेरे सरवण मेरे राम तू मुझे निरभागी बना कर कहाँ चला गया था?" बांके की आँखें भर आईं। उसने अपनी हथेली से अपने आँसुओं को पोंछा। लम्बा साँस खींच कर पुनः विचारों में खो गया "पर मैं माँ के सामने अपने रूपली को बाहों में कैसे भरूँगा?"

अचानक वह एक युवक से आ टकराया।

"कौन हो तुम?" बांके ने पूछा।

"माधव।"

"अरे

पूछा—"मुझे नहीं

सूर्य देवता संवृति में पीयूषवर्षिणी रश्मियाँ बिखेरने लगे। थोड़े हरिजनों की नई बस्ती की ओर चला मन में तूफान उठ रहा था और घृणा और हिंसा के भाव चेहरे पर अठखेलियाँ कर रहे थे। नेत्र रक्तिम हो उठे, युद्ध के रक्त पिपासु सिपाही की तरह। नई बस्ती के चौराहे के पास वह खड़ा रहा। बहुत बदल गयी है उसके लोगों की दशा।

"पन्ना कहाँ रहता है?"—उसने जाते हुए एक व्यक्ति से पूछा।

"वह रहा चौथा मकान मूंछें हुए लाल मुँहवाला!" व्यक्ति गम्भीर हो गया "पन्ना मेरे यार हैं। तुम कौन से पन्ना को पूछते हो?"

"पन्ना रूपली!"—

"समझा रूपली का मालिक पन्ना यही है उसका घर। अभी वह घर में ही है।"

वह उत्तेजित हो उठा। हिंस भाव उसके रक्त में लहरों की तरह दौड़ने लगे।

—सब औरत बेवफाई की नंगी तस्वीर होती है। किन्तु मैं उससे बदला लूँगा। उसे अपनी करनी का दण्ड दूँगा।

वह दो ही कदम आगे बढ़ा था कि उसे पन्ना आता हुआ दिखाई पड़ गया। वह ठिठक गया। यही है साला चोट्टा जिस ने मुझ से मेरी रूपली को छीन लिया। मैं कम्बख्त का गला टीप दूँगा।

पन्ना के पीछे-पीछे अप्रत्याशित रूपली भागती हुई आई। उसके हाथ में कपड़े में लिपटी कुछ रोटियाँ थीं।

"अम्मू के बापू जल्दबाजी में रोटियाँ ही भूले जा रहे हो। उसके स्वर में कृत्रिम रोष था— मैं देख न लेती तो दिन भर भूखों मरना पड़ता।"

"अम्मू की माँ तेरे होते मुझे किसी की भी चिन्ता नहीं है। मैं बड़ा भाग्यवान हूँ नहीं तो तू मुझे कैसे मिलती?

"भाग्यवान तो मैं हूँ जिसे तेरे जैसा सीधा-सादा मर्द मिल गया नहीं

माँ की आवाज सुनकर उसका ध्यान बांके की ओर गया।

एक ने कहा—"देख री रूपली कोई बेचारा गिर गया है।"

रूपली ने व्यग्रता से कहा—"हाँ-हाँ चल री।"

कहकर तीनों पनिहारिनें भागीं। रूपली ने आगे बढ़कर उसे उठाया। दाढ़ी से आच्छन्न चेहरा भी उसकी नजर से छिपा नहीं रह सका। वह पहचान गई। उसका खून बरफ की तरह जम गया। शरीर पसीने से भीग गया। जबान से निकल पड़ा "हाय राम!"

"क्या करें?"

"मेरे घर ले चलो बेचारे को खाट पर सुला देंगे।"

सहारा देकर उसे रूपली अपने घर ले आई। थोड़ी देर में दूसरी औरतें चली गयीं। बच्चे कौतूहल की भावना लिए आगन्तुक को देख रहे थे।

रूपली ने उन्हें डाँट कर भगा दिया। बच्चे उदास से चले गए। रूपली ने बांके का घाव धोया। वह उसे पंखा झलने लगी। धीरे धीरे बांके ने आँखें खोलीं। रूपली उसके ललाट पर अपना खुरदरा हाथ फेर रही थी।

बांके कुछ बोले, उसके पहले ही रूपली ने कहा "मैं बहुत सुखी हूँ मेरे चार बच्चे हैं, मेरा अपना घर है पति है। तू तो शायद मुझे मार कर ही चला गया था पन्ना ने मुझे नया जीवन दिया है। उसने गली-गली की धूल नहीं छनने दिया गले-गले का हार नहीं बनने दिया अन्यथा मेरी क्या दुर्दशा होती?" कहकर उसने लम्बा सांस लिया। उसकी दृष्टि शून्य की ओर लगी हुई थी "अब तू फिर आ गया है। जरूर तू मेरे जीवन में जहर घोलेगा। पर तू इतना याद रखना कि मैं अपनी जान दे दूँगी पर आन नहीं दूँगी। मैं पन्ना को नहीं छोड़ सकती। बांके! मैं हाथ जोड़ती हूँ, तू अपना नया घर बसा ले। मेरे हरे-भरे घर को मत उजाड़।"

बांके के नेत्र भीग आए। वह झटके साथ उठा। उसकी मुद्रा पर कठोरता-कोमलता का विचित्र सामंजस्य था। वह घर के द्वार की ओर बढ़ता हुआ बोला "तुम गलती पर हो। म बांके नहीं हूँ। मैं तो एक

भटकता यात्री हूँ। तुमने मुझ पर दया की इसके लिए मैं तुम्हारी और तुम्हारे बच्चों की मनौतियाँ मनाऊँगा। भगवान तुम्हें सुखी रखे। तुम्हारे सुखी जीवन को बनाए रखे।"

और बांके वहाँ से सीधा हुआ चल पड़ा रूपनी ने जोर से कहा—"बाँके बांके रोटी तो खाते जाओ।"

परन्तु बांके ने पीछे मुड़कर नहीं देखा। रूपनी की आँखें भर आईं।

---

# मैं मर गई हूँ

मैं ठगा-सा खड़ा एकटक देखता रहा। वह लम्बी कजरारी आँखें और कन्धों पर बेतरतीबी से नाचते हुए बाल। पहले की अपेक्षा थोड़ा-सा मोटा शरीर। और सभी स्त्रियों से भिन्न कूल्हों को मटकाकर एवं आकर्षणमय उत्तेजित चाल से चलकर सभी को मोहना।

वह क्षण प्रति क्षण मेरे करीब आती गयी।

चौरंगी कलकत्ता की रंगीन चौरंगी। चहल-पहल। कोलाहल। विभिन्न चेहरों की संगम-स्थली।

अब वह मेरे बहुत करीब आ गयी थी। लेकिन उसका ध्यान शायद कहीं और था इसलिए वह मुझे नहीं देख पायी। उसकी नजर स्थिर थी—ठीक सामने। मैं बड़ी नाटकीयता से उसके सामने खड़ा हो गया। वह मुझे एक पल विमूढ़-सी देखती रही फिर होठों पर मुस्कान बिखेरती हुई बोली "अरे तुम?" उसने मुझसे तपाक से हाथ मिलाया।

मैंने देखा कि वह स्थूल होने के साथ-साथ पीली भी पड़ रही है। उसकी आँखों के नीचे काली परछाइयाँ गहरी हो गई हैं और जो गुलाब उसके चेहरे पर आँखों को टिकाए रहती थी वह शेष-चिह्न के रूप में रह गई है।

वह एक दर्द भरी मुस्कान बिखेर कर बोली "तुम मेरी स्थूली देख रहे हो? स्थूली हूँ मौन।" उसके चेहरे पर

रुपए दे दिए।

सीसिया ने आया को हुक्म कर दिया "तुम बच्चों को बाहर ही खाना खिला आओ। मोड़वाला वह मुस्ता है न उसे कहती आना कि वह यहाँ दो आमलेट, पापड़ और कटा हुआ प्याज भेज दे। पैसे उसे तुम्हीं दे देना।"

वह बहुत ही तेजी से यह सब कह रही थी। रुककर वह तुरन्त ऊपर बढ़ती हुई बोली "आया! ऊपर कोई न आने पाए, इसका ख्याल रहे। आओ सतीश।

हम दोनों कमरे में आ गए। वह पीने की तैयारियाँ करने लगी।

मैं एक सोफे पर आराम से बैठ गया। कमरे में कोई भी परिवर्तन नहीं था। हाँ कुछ पुराना अवश्य लग रहा था। मेरी दृष्टि कमरे में दौड़ती रही। एकाएक दृष्टि नासिर की तस्वीर पर रुकी "नासिर कहाँ है?"

उसके चेहरे पर एक क्षण ज़ोर की हलचल हुई और वह संयत स्वर में बोली "वह जेल में है। उसे तीन बरस की सख्त सजा हो गई है।

"क्यों?"

'सोने का तस्कर! दरअसल वह बड़ा ही बदनसीब है। अब तुम्हीं सोचो तस्करी सभी करते हैं, पर पकड़ा आया वही जाता है।

"वह मेरे सामने आकर बैठ गई। शराब को गिलास में डालने लगी। इसके शीशे रंग के छोटे-छोटे कलात्मक गिलास। आमलेट पापड़ और प्याज भी आ गए। उसने उठकर सफेद की जगह रंगीन हल्का प्रकाश कर दिया।

"यह तो तुम्हारे लिए बहुत बुरा हुआ। मैंने सहानुभूति से कहा।

"हाँ हुआ तो है ही।" उसने थोड़ी लापरवाही से कहा और मुझसे अपना गिलास टकराया। उसने एक बड़ा घूँट लिया। बोली 'नासिर जेल में है। तीन माह पहले उसे सजा हो गई थी। इस बार वह बुरी तरह से बरबाद हो गया है। मेरा यानी अपनी बीवी का भी खर्च अब

नहीं बता सकता। इधर मेरी पीने की आदत भी बढ़ती जा रही है। क्या करूँ सतीश! जब कुछ और काबिल थी तब शराब में यह मज़ा नहीं आता था जो अब फाकामस्ती में आता है।" उसने हाथ के अजीब झटके के साथ एक घूंट और लिया। प्याला बिलकुल खाली हो गया "चाहे हम इसे कुछ भी क्यों न कहें पर जो चीज़ हमें मुश्किल से मिलती है उसके प्रति हममें बहुत चाह पैदा हो जाती है।" अब उसकी नज़र मुझ पर जम गई। वह आमलेट के टुकड़े को अपने दाँतों के बीच दबा कर चबाना-सा करने लगी। मैं कुछ समझ नहीं पा रहा था कि मैं उसे क्या कहूँ? तभी वह बोली "तुम से कुछ नहीं छिपाऊँगी। छिपाऊँ क्या छिपाने को तबीयत भी नहीं हो रही है। इच्छा हो रही है कि सब कुछ कह दूँ।" आज पूरे बीस-पच्चीस दिन के बाद पीने को मिल रही है। डट कर पीऊँगी। तुम पीओगे न? मैं तो बड़ा घूंट। मैं तुम्हें कह रही थी इधर मुझ पर बड़ा कर्ज हो गया है। जब नासिर को जेल हुई थी तब के दिन काटने पड़े हैं। नासिर को मेरी हालत का पता है पर वह मजबूर है। वर्ना उसमें इतनी हिम्मत है कि वह मेरे दुःख को दूर करने के लिए सभी कुछ कर सकता है। तुम यह अच्छी तरह जानते ही हो कि वह मुझे बेहद चाहता है। वह मेरे लिए सब कुछ कुर्बान कर सकता है। लेकिन अभी वह जेल में है।" उसने फिर गिलास भर लिया और बरफ के टुकड़े शराब में घोलने लगी। मैंने उसे टोका "शराब कम किया करो। शराब सेहत पर भी असर करती है नीलिमा! कितनी बेढंगी और बेडौल हो गई है तुम्हारी देह! कभी शीशे में अपना चेहरा देखती हो? गुलाबी रंग पीला हो गया है।" मैंने सिगरेट जला ली। धुआँधार धुआँ छोड़ता हुआ मैं फिर बोला "और नासिर जैसा पढ़ा-लिखा आदमी जो मार्डन कल्चर का हामी है इस तरह बच्चा क्यों पैदा कर रहा है मैं नहीं समझ सकता। कम से कम उसे तो मेडिकल सिस्टम वाला ऑपरेशन करा ही लेना चाहिए।"

वह निष्प्रभ हो गई। नज़र उसकी बोतल पर थी। उदास-उदास

और लम्बी-लम्बी रेखाएँ गहरी हो गईं। धीमे से बोली "यह नहीं कराऊँगी।"

"लेकिन क्यों ?"

"इसलिए कि मैं उसके हाथ से न निकल जाऊँ।" अब उसकी नजर आखिर की तस्वीर पर थी। नशा आँखों में उतर-उतरकर उसकी पलकों को भारी करने लगा था।

मुझे भी खुमार-सा आने लगा। किन्तु मैं निरन्तर अपने मस्तिष्क पर जोर देकर अपनी चेतना को कायम किए हुए था। ललाट पर बल डाले हुए मैं बोला "लगातार बच्चे पैदा करने का हाथ से निकल जाने से भला सम्बन्ध हो सकता है ? क्या तुम लगातार बच्चे पैदा करती रहोगी तो तुम उसे छोड़ कर नहीं जाओगी ? तुम अभी जा सकती हो !"

वह धीरे से हँस पड़ी "तुम मेरी बात का मतलब नहीं समझे। न ही मैं इसे छोड़कर जाना चाहती हूँ और न ही मैं इसके साथ रहना चाहती हूँ। मेरी स्थिति अब पालतू जानवर की तरह है। जो मुझे हिफाजत से रखेगा उसे मैं लात नहीं मारूँगी। क्योंकि बीते दिनों ने मेरे खुद के अस्तित्व को मिटा दिया है। और मैं अपने बारे में कुछ सोच भी नहीं सकती हूँ। जो ज्यादा ताकतवर है वह मुझे किसी से भी छीन कर ले जा सकता है। मुझे हिफाजत चाहिए, हिफाजत। ऐसी बातें मेरे चरित्र को गिराती जरूर हैं पर मेरी स्थिति ठीक वही है। इधर मेरे रूप के प्यासों ने इस राह से गुजरना छोड़ दिया है, क्योंकि मैं अब चुहिया की तरह बच्चा पैदा करती हूँ। इस फूले हुए पेट को देखकर आदमी के मन में एक घिनौना ख्याल पैदा होता है और भोग की सभी इच्छाएँ ताश के महल की तरह टूट जाती हैं। इस फूले पेट की वजह से कण्ट्राक्टर अब्दुलगनी इस शहर को हमेशा के लिए छोड़कर चला गया। वह दो साल तक इसी फिक्र में रहा कि कब जीतिया खाली हो और कब मैं इसे लेकर भगूँ। चाहे यह बात कितनी भद्दी और जहरीली क्यों न हो लेकिन हमारे संस्कार, समाज और मजहब का हमारे ऊपर

है यदि कोई उठ जाय तो कभी मर्द औरत को एक वासनात्मक ही नजर से देखें और मानवता के पुतले इन्सान पल भर में असभ्यता ढा दें। बहुत ही अजीब स्थिति है आदमी के मन की। रजाक के ये दोस्त—अब्दुल शाकिर और यह हनीफ—सब रजाक की इज्जत केवल मेरे लिए देते थे।"

"और वह हनीफ मेरे रूप का सच्चा पुजारी था। मुझे बहुत चाहता था। जान देता था बेचारा। बेचारा नासमझ कि उसकी मेरे पीछे शाकिर से बड़ी दुश्मनी थी। शाकिर दुनिया की हर ताकत से लड़ सकता है मेरे खातिर। "सतीन्द्र रजाक के बाद मैं मैं नहीं रही। मुझे लगा कि मैं मर चुकी हूँ। मेरी आत्मा इस मनुष्य शरीर से निकल गई है और एक जीता जागता मांस का मैं पिंड मात्र हूँ।"

"रजाक!" वह इस नाम को लेकर अतीमून व्यथा से घिर गई और उसकी नशीली आँखें थोड़े क्षण के लिए बन्द हो गईं और उसने गिलास को एक ओर करके मेज पर बायें हाथ के बल अपनी गर्दन को रख दिया। तब उसका सारा शरीर ढीला-ढीला हो गया और उसके होंठ अन्तर के असीम अवसाद से कांप से उठे। दो बूंद आंसू भी उसके पलक-पुलिन को छोड़कर एक-दूसरे से मिलते हुए मेज पर गिर गए।

मैंने आत्मिक स्नेह से कहा "शीशिया तुम्हें हिम्मत से काम लेना चाहिए। दुर्योग हर एक के जीवन में आते हैं।

वह उठी और गट-गट शराब पीने लगी।

"यह शराब बहुत अच्छी चीज है। मैं इसके ईजाद करने वाले को तहेदिल से धन्यवाद देती हूँ। यही एक ऐसी चीज है जो कभी-कभी मुझमें मेरी आत्मा को थोड़ी देर के लिए वापस बुला देती है और मेरे सामने रजाक का चेहरा नाच जाता है। "सतीन्द्र! रजाक को मैं जितना चाहती थी, उतना ही शाकिर मुझे चाहता है। वह एक तरह से निहायत गिरा हुआ इन्सान है किन्तु वह मेरा कभी भी बुरा नहीं चाहता। जब रजाक से मेरा विवाह हुआ था और रजाक के माँ-बाप ने उसे करने पर

से यदि कोई उठ जाय तो सभी मर्द औरत को एक वासनात्मक ही नजर से देखें और सभ्यता के पुतले इन्सान पल-भर में बर्बरता ढोंग दें। बहुत ही अजीब स्थिति है आदमी के मन की। रजाक के ये दोस्त—मन्सूर नासिर और सईद हमीद—सब रजाक की इज्जत केवल मेरे लिए देते थे।"

"और वह हमीद मेरे तन का पक्का पुजारी था। मुझे बहुत चाहता था। जान देता था बेचारा। बेचारा नासिर कि उसकी मेरे पीछे नासिर से बड़ी दुश्मनी थी। नासिर दुनिया की हर ताकत से लड़ सकता है मेरे खातिर।" "यकीन रजाक के बाद मैं भी नहीं रही। मुझे लगा कि मैं मर चुकी हूँ। मेरी आत्मा इस मनुष्य शरीर से निकल गई है और एक खोखला आवरण मात्र का मैं लिए बाद हूँ।"

"रजाक !" वह इस नाम को लेकर भावविभोर स्वयं से फिर यह और उसकी नशीली आँखें थोड़े क्षण के लिए बन्द हो गईं और उसने गिलास को एक ओर सरका मेज पर बायें हाथ के बल अपनी गर्दन को रख दिया। तब उसका सारा शरीर ढीला-ढीला हो गया और उसके होंठ चम्पक के समीप बरबस से चमक से उठे। दो बूँद आँसू भी उसके पलक-पुलिन को तोड़कर एक-दूसरे से मिलते हुए मेज पर गिर गए।

मैंने आत्मिक स्नेह से कहा "शीरीना तुम्हें हिम्मत से काम लेना चाहिए। दुर्भाग्य हर एक के जीवन में आते हैं।"

वह उठी और गट्-गट् शराब पीने लगी।

"यह शराब बहुत अच्छी चीज है। मैं इसके ईजाद करने वाले को दर्दे-दिल से धन्यवाद देती हूँ। यही एक ऐसी चीज है जो कभी-कभी मुझमें मेरी आत्मा को थोड़ी देर के लिए वापस बुला देती है और मेरे सामने रजाक का चेहरा नाच जाता है। यकीन ! रजाक को मैं जितना चाहती थी उतना ही नासिर मुझे चाहता है। वह एक तरह से निहायत नेक इन्सान है किन्तु वह मेरा कभी भी कुछ नहीं चाहता। जब रजाक से मेरा विवाह हुआ था और रजाक के बीच-बाद से सब पलने पर

कई दोस्त आ गये—नासिर, अब्दुलगनी अब्दुलसमद, मुहम्मद हनीफ़। उसने बातों ही बातों दूसरा गिलास भी खाली कर दिया था और वह जैसे ही फिर शराब ढालने को तैयार हुई वैसे ही मैंने उसे रोक दिया।

"अब अधिक मत पियो। इतना पीना अच्छा नहीं।"

वह हँसी। उसने मेरी ओर देखा और सूनी मुस्कान के साथ वह बोली "थोड़ा सा और। अभी मेरी बात खत्म नहीं हुई है। आज मैं तुम्हें अपनी कहानी सुनाऊँगी। ऐसे ही सब्ज परियों की धुन लगा लिया। यहीं गया मजीद होता गया फिरोमन एकदम नया। शौकिनाना मौलिक और अनोखा। उसने प्याला खिसका दिया और वह आमलेट का टुकड़ा खाने लगी। मैं उसे मजबूर करने भाव से कई प्रश्न करता रहा। वह गिलास को इस तरह घूर रही जैसे वह उसमें अपना प्रतिबिम्ब देखना चाहती हो। बोली "हनीफ़ मुझ पर पूरी तरह आशिक हो गया। उस की हविस उसके मन में ही कुंडली मारे साँप की तरह फुफकारती रही और एक दिन उसने न्यामीजान की याद में रज़ाक की गैरहाज़िरी में मेरे साथ बलात्कार करने की चेष्टा की। मैं उस पर उठी पर मजबूर थी। ऐसी स्थिति थी कि मैं कुछ कर नहीं सकी। वह चला गया। मैं गंभीर बनी बैठी रही। मुझे लगा कि यह सेक्स सबसे बलवान है। आदमी को किस हद तक गिरा देता है? आदमी इसी की वजह से बहुरूपिया बनता है अनेक रूपों की रचना करता है। उसका चरित्र अलिफ-लैला के जादू भरे चमत्कारों सा अद्भुत और अज्ञेय हो जाता है। कब वह किस रूप में धोखा दे जाय नहीं कहा-समझा जा सकता। मैंने सारी कहानी रज़ाक के सामने रख दी। मैं नहीं जानती थी कि मेरे आँसुओं और इस कहानी का इतना भयानक अंत होगा। उसी रात रज़ाक ने यहीं सड़क पर एक बिजली आसमान की तरह हनीफ़ को कत्ल कर दिया। हनीफ़ मर गया और रज़ाक को उम्र कैद की सजा हो गयी।

"सभी दोस्त मुझसे सहानुभूति प्रकट करते। अब मुझे मालूम हुआ कि सभी बदस्तूर मुझे अपनी बाँहों में लेने के लिए तरस रहे हैं और नासिर

कर देता था। नये नये फैशन के गहने और कपड़े। मैं उसकी इस भव मनचाहत से भी तंग आ गयी। उसके चाहतों एवं सीधेपन ने मुझे पागल कर दिया। और एक दिन मैंने उत्तेजित स्वर में पूछा 'तुम्हें मेरे लिए इतना पैसा नहीं खर्च करना चाहिए।

वह कुछ नहीं बोला।

मैं उसकी चुप्पी से व्यग्र हो उठी। चीख कर बोली "तुम बोलते क्यों नहीं। तुम मुझसे क्या चाहते हो ?" उस समय मैं पागल सी हो गयी थी।

"वह नीले आकाश की ओर नजर दौड़ाता हुआ बोला, ' मैं अपना फर्ज पूरा कर रहा हूँ।"

"और मेरा फर्ज ? मैंने उसकी ओर देखा। उसकी आँखों में श्याम आग के सैलाब की तरह खामोश सोयी हुई थी। वह चला गया। उसकी मुझे चुप्पी पीड़ा देने लगी। एक ऐसा दर्द मुझे सताने लगा जिसे मैं नहीं समझ सकी। आखिर मैंने साहिर से कह दिया "मैं तुमसे शादी करना चाहती हूँ।"

"साहिर ने पहले मेरी ओर देखा और बाद में उसने एकदम व्यग्रता से मेरे हाथ मजबूती से पकड़ लिये।"

"साहिर ने मुझसे कानूनी विवाह किया। विवाह की रात मुझे बड़ा दुख हुआ। हम अपने समाज की गन्दगी को छिपाकर भले ही अपनी मान्यताओं के सामने आदर्श की बातें रखें पर जो वास्तविकता है वह कभी नहीं छिप सकती। हम वेदों, पुराणों और ज्ञान की पुस्तकों में राम ईसा मुहम्मद के महान चरित्रों को पढ़ते हैं पर कौन ऐसा बना है ? मानो जमाना गुर हमसे अपनी बातें मनवा रहा है। रजाक के सभी दोस्त मेरे रूप के लोभी। मुझे भाभी कहकर पुकारते थे और सभी मुझे अपनी महबूबा समझते थे। आदमी भीतर से वैसा ही आदिम बना हुआ है। पहले वह कपड़ों के बिना नंगा था और अब वह कपड़ों में नंगा है।"

शराब उसकी आँखों को मूँदने लगी थी। बोतल में भी बहुत कम

कर देता था। नये नये फ़ैशन के गहने और कपड़े। मैं उसकी इस मान मनुहार से भी तंग आ गयी। उसके एहसानों एवं मीठेपन ने मुझे पागल कर दिया। और एक दिन मैंने उत्तेजित स्वर में पूछा 'तुम्हें मेरे लिए इतना पैसा नहीं खर्च करना चाहिए।

वह कुछ नहीं बोला।

मैं उसकी चुप्पी से पागल हो उठी। चीख कर बोली "तुम बोलते क्यों नहीं। तुम मुझसे क्या चाहते हो ? उस समय मैं पागल सी हो गयी थी।

'वह नीले आकाश की ओर नजर दौड़ाता हुआ बोला, मैं अपना फर्ज पूरा कर रहा हूँ।"

"और मेरा फर्ज ?" मैंने उसकी ओर देखा। उसकी आँखों में ज्वाला आग के सैलाब की तरह खामोश सोयी हुई थी। वह चला गया। उसकी चुप्पी मुझे पीड़ा देने लगी। एक ऐसा दर्द मुझे सताने लगा जिसे मैं नहीं समझ सकी। आखिर मैंने आजिज़ी से कह दिया "मैं तुमसे शादी करना चाहती हूँ।"

"साबिर ने पहले मेरी ओर देखा और बाद में उसने एकदम व्यग्रता से मेरे हाथ मजबूती से पकड़ लिये।"

"साबिर ने मुझसे कानूनी विवाह किया। विवाह की रात मुझे बड़ा दुख हुआ। हम अपने समाज की सभ्यता को छिपाकर भले ही अपनी सन्तानों के सामने आदर्श की बातें रखें पर जो वास्तविकता है वह कभी नहीं छिप सकती। हम वेदों, शास्त्रों और ज्ञान की पुस्तकों में राम ईसा मुहम्मद के महान चरित्रों को पढ़ते हैं पर कौन ऐसा बना है ? जमाना गुरु हमसे अपनी बातें मनवा रहा है। रज़ाक के सभी दोस्त मेरे रूप के लोभी थे। मुझे भाभी कहकर बुलाते थे और सभी मुझे अपनी महबूबा समझते थे। आदमी भीतर से वैसा ही आदिम बना हुआ है। पहले वह कपड़ों के बिना नंगा था और अब वह कपड़ों में नंगा है।"

शराब उसकी आँखों को मूँदने लगी थी। बोतल में भी बहुत कम

शराब रह गयी थी। वह गर्दन हिलाकर बोली "उन दिनों शामिर बड़ा खुश था। वह झूम उठा। क्योंकि मैंने उससे कहा कि मैं माँ बननेवाली हूँ। उसने एक मोहब्बत की चीज़ सी मानो उसे कोई अप्राप्य चीज़ मिल गयी हो। और इसके बाद लगातार बच्चे होते गये। आया था। मैं माँ बनने वाली थी मेरे फूले हुए पेट को देख कर वह चला गया। एक बार वह फिर आया। जब मेरी गोद का बच्चा बड़ा हो और वह मुझे लेकर जाय। लेकिन मेरा पेट!" उसकी चीख कर आयी। वह भर्राये स्वर में बोली "मेरा बस यही उलटोप-उलमोल हुआ। लगातार बच्चे पैदा करते-करते मैं मर गयी। मेरा रूप मेरी जवानी और मेरा आकर्षण सब मर गया। दर शामिर खुश है। बहुत ही खुश रहता है इन दिनों। क्योंकि उसका विश्वास है कि अब मुझे कोई भी लेकर नहीं जायेगा। अभी वह शहर छोड़ कर चला गया। इजाफ़ा जब तक लौटेगा तब तक मेरे आगे छोटे-मोटे बच्चों की एक फ़ौज होगी। मैं चढ़ी-हाथी बूढ़ी बेगम की तरह दिख लगी पड़ूँगी—जिसके चेहरे पर झुर्रियाँ कीड़ों की तरह कुलबुलाती होंगी। मुँह भी शायद दाँतों के बिना बहुत ही बुरा लगेगा।" उसने अपना मुँह मेज पर रख लिया। आँसू उसकी आँखों में से बहने लगे। एक बार सुबकियों से भी शोर मारा। सिसकिन स्वर में बोली "शायद तब भी मेरा यह पेट फूला हुआ होगा।" उसने रोते हुए अपना मुँह अपने हाथों में छुपा लिया।

मैं करुणा से आप्लावित हो गया। वह निर्जीव-सी अपनी कुर्सी में पड़ी रही। नशा ठप हो रहा था। नीचे बच्चे आ गये थे। उनकी धीमी धीमी आवाज़ आ रही थी। मैंने नीचे जाकर आया से कहा कि वह खाना ले आये। वह थोड़ी देर में खाना ले आयी। मैंने उससे खाने का अनुरोध किया। वह खाना खाती रही। बड़बड़ाती रही। रोती रही। मैं उसे निरन्तर ढाढ़स बँधाता रहा। हाथ जोड़े हुए उसने कहा "मैं बहुत दुखी हूँ सतीश बहुत दुखी। यह शराब न हो तो मेरे दिल का असली दर्द भी न जाये और न मैं अपने आपकी सही हालत को पहचानूँ!

जब मैं यह शराब पीती हूँ तब मेरा जी मिचलाने लगता है। कुछ बाहर आने को बेचैन लगता है कि मैं कै कर दूं। कै नहीं होती है और मेरे दिल की घुटन बढ़ जाती है। मुझे यह स्थिति पसन्द है। उस घुटन और उस दुख को मैं शाश्वत करना चाहती हूँ इसलिए मैं शराब पीती हूँ।

यतीन्द्र तुम्हें क्या बताऊँ " वह अपने पलंग पर अर्धशायित हो गयी। उसके फूले हुए पेट पर मेरी दृष्टि गयी। मन में अरुचि-सी जग गयी। तब मैंने अपनी दृष्टि उसके मुंह पर जमा दी। वह दार्शनिक सी बोली "मौत दो तरह की होती है। एक आम मौत—जिसके होते ही लोग इस देह को जला आते हैं गाड़ आते हैं। और दूसरी मन की मौत–जिसे कोई नहीं जानता। वस्तुतः मैं एक तरह से मर गयी हूँ और जिन्दगी के अजीब सम्मोह से आतंकित इस देह को सम्भाले हुए हूँ। शायद इन्सान के अचेतन मन में अपनी दुर्दशा और बरबादी के अन्तिम बिन्दु को देखने की भी एक तीव्रतम इच्छा होती हो। मुझमें यह इच्छा जरूर है, वर्ना मैं जिन्दा नहीं रहती। आज आखिर जेल में हूँ। मुझे दिन प्रति दिन अभाव घेरते जा रहे हैं। जानती हूँ एक दिन शेष पूंजी भी बिक जायगी ये फर्नीचर भी बिक जायेगा ये बरतन भांडे भी बिक जायेंगे तब मैं शराब कहाँ से पिऊँगी इन बच्चों को रोटी कहाँ से लाकर दूंगी ? बड़ी पीड़ादायक स्थिति होगी! फिर भी मैं जिंदा हूँ कोई अदृश्य शक्ति मुझे मरने नहीं देती। यही मेरे प्रश्न का उत्तर है कि इन्सान अपनी बरबादी के चरमबिन्दु को भी देखना चाहता है ठीक खुशी के चरम बिन्दु की तरह! बस यह एक ऐसा भयानक पीड़ादायक सम्मोह है!"

वह निढाल हो गयी। अपने को संभालती हुई व्यंग्य व्यथा और विषाद मुस्कान से स्वागत सा करती हुई वह उठी और बोली 'गुड नाइट। फिर मिलेंगे डियर यतीन्द्र!' और वह पलंग पर पड़ गयी। छटपटाती रही। मैं उसे करुणापूर्ण दृष्टि से देखता हुआ बाहर निकल गया यह सोचता हुआ कि सचमुच यह दुख अनन्त होता जा रहा है।

---

# आँचल का विद्रोह

सूर्य मकान के सबसे ऊपरी कंगूरे को चूमता हुआ किरणों से लिपट गया था। अमिता ने अंगड़ाई के साथ जंभाई ली और अपने आँचल को व्यवस्थित करके खिड़की खोल दी। उसकी पलकें रात भर न सो सकने के कारण भारी थीं और उसकी आँखों में उमड़ती हुई व्यथा स्पष्ट लक्षित हो रही थी। खिड़की के खुलते ही पवन का झोंका आया और उसकी एक अलक को छितरा गया। अलक कन्धे पर लहरा रही थी। उस ने अनमनस्क भाव से उसे ठीक किया फिर वह गुसलखाने में चली गयी। वहाँ ब्रश और मंजन पड़े थे। उन्हें देखते ही उस के तन-मन में कंपकंपी-सी छूट गयी। वह क्षण भर के लिए गुसलखाने से बाहर चली आयी। भय की हल्की रेखा उसके नयनों में खिंच गयी।

इसी ब्रश और मंजन को लेकर उसका अपने पति से झगड़ा हो गया था। कल ही की बात है कि सुबह-सुबह अमिता उठी थी। प्राची में आभा जरूर फूट चुकी थी पर सूर्य नहीं निकला था। उसने सीधे जाकर गुसलखाने में पति के ब्रश को इस्तेमाल कर लिया था। तभी उसका पति सुरेश आ गया। सुरेश आते ही उस पर बरस पड़ा "तुम रही गधी-की-गधी। हजार बार कह दिया है कि दूसरे का ब्रश कभी भी काम में

नहीं आना चाहिए, पर तुम्हारी मोटी बुद्धि में यह बात नहीं आ सकती।"

अमिता ने उसे अजनबी दृष्टि से देखा। वह दृष्टि उठती हुई गुसलखाने के कमरे को घूमती हुई नल के चारों ओर बिखरे छींटों पर क्षण भर रुकी और जब कप पर आकर रुक गयी। कुछ क्षण वह उसे देखती रही बाद में वह बिना कोई उत्तर दिये कप धोने लगी। कप को साफ किया और यथास्थान रख दिया।

कप का रखना था कि सुरेश भभका। झटके के कारण उसके बाल का अगला गुच्छा ललाट पर आ गया। चेहरा आरक्त हो उठा। शरीर में हल्का-सा कंपन भी आ गया। उसने कप को हाथ में लेकर उसे इस तरह देखा जिस तरह सिपाही हत्यारे के खून भरे चाकू को देखता है। वह बोला "इसे बाहर क्यों नहीं फेंकती? क्या इससे सारे घर को मारोगी? हजार बार कह दिया है कि तुम्हें पायरिया है।

और उसने कप को बाहर फेंक दिया। झगड़ा यहीं पर खत्म नहीं हुआ। कप को लेकर जो झगड़ा आरंभ हुआ था उसने उनके तमाम जीवन के प्रथम पृष्ठों को खोल डाला। माँ-बाप शिक्षा-दीक्षा रहन सहन सम्बन्ध कोई भी पहलू ऐसा नहीं बचा जिससे लेकर एक दूसरे को जलील न किया हो। उन विस्मृत घटनाओं का भी उल्लेख विश्लेषण किया गया जिनकी उस प्रसंग में कोई आवश्यकता नहीं थी।

फिर सुरेश ने अमिता से कहा "जब मैं दिल्ली गया था तब तुम्हारे भाई ने मुझ से तमीज से बातचीत भी नहीं की थी और मुझे अकेला छोड़कर बाहर चला गया था, तुम हो तो उसी की बहिन! तमीज तुम में आयेगी कहाँ से?"

अमिता यह सुनकर तड़प उठी। अपने हाथों का झटका देती हुई वह बोली "और मैं तो सारी रात को ही आपके द्वारा अपमानित हुई थी। मैं पूछती हूँ कि आप उस रात देर से क्यों आये थे। शराब में झूमते हुए आपने कितने अभिमान से कहा था कि डार्लिंग मैं मिस योरामन के साथ पार्टी में चला गया था। मिस योरामन बड़ी सुन्दर

की इतनी ही शर्म मैं ज़हर खाकर मर जाऊँगा। तेरी बहू डायन है वह मेरे रक्त की बूँद-बूँद पी जायगी। क्या तुम्हें संसार में दूसरी लड़की नहीं मिली थी जो इस हठी और शैतान को खोजकर लायी। चुप क्यों है? बोलती क्यों नहीं? तुमने मेरी ज़िन्दगी को तबाह कर दिया!"

"आखिर बात क्या है" उसने अनजान बनते हुए कहा। इस समय उसकी मुद्रा नितान्त सहज थी और विस्मय से भौंहें टेढ़ी हो गयी थीं।

"बात क्या हो सकती है। वह रांड है न मुझे ज़िन्दा नहीं रहने देगी। घुला घुलाकर मारेगी! पर मैं अब जल्द दूसरी शादी करूँगा!"

माँ तुरन्त भाँप गयी कि मामला संगीन है। अत उसने अपने आप को बिलकुल अनजान और निर्दोष बना लिया। उसने यह भी स्वीकार किया कि अगर उसके बाप की अंतिम इच्छा का ध्यान न होता तो वह यह रिश्ता कभी नहीं करती। भला अग्रवालों में लड़कियों का कौन-सा अभाव है? यह तो ठहरी मैट्रिक। एम ए बी ए पास भी एक हजार लड़कियाँ मिल जाती हैं। और उसने अमिता को भी भर कर गालियाँ दीं। गालियों के कारण वह अपने बेटे की थोड़ी सहानुभूति प्राप्त कर रही थी। उसका गुस्सा थोड़ा ठंडा पड़ गया और उसने उदास स्वर में कहा "मैं उसके रहते घर नहीं आऊँगा!"

"घर क्यों नहीं आयेगा। घर उस झगड़ालू का नहीं मेरे पति का है। हाँ, तुम उससे बातचीत मत करना।

सास ने वहाँ से लौटकर अमिता को खूब खरी-खरी सुनायी। आज अमिता भी भड़क उठी। कभी घृणा फूट पड़ी और जब सास ने उसे झगड़ालू कहा तब अमिता अपने हाथ का गिलास ज़मीन पर पटककर बोली "झगड़ालू मैं नहीं झगड़ालू है आपका लाड़ला!

मेरे तो सात पीढ़ी में भी कोई झगड़ालू नहीं था।"

"और मेरी चौदह पीढ़ी में भी कोई तीखे बोल बोलने वाला नहीं जन्मा।"

"रहने दे रहने दे। क्या तेरे बाप ने तेरे चाचा को मकान के झगड़े

के लिए नहीं पीटा था ?"—सीधा और सच्चा आक्षेप था। तीर की तरह अमिता के हृदय पर लग गया। उसके मस्तक में तूफ़ान उठ गया हो! पीड़ामय क्रोध था। वह फुफकारती हुई बोली—मेरे बाप न जाने मेरे मामा को पीटा हो पर तुम्हारे पति ने तो अपने भाई को ज़हर देकर मारा ताकि वह सम्पत्ति का बँटवारा न करा सके।"

तीर से भी भयानक ये शब्द अग्नि-बाण बन गये। माँ भारती चीख उठीं—"चुप रह मुँहजली! और वह निश्चल-सी खड़ी हो गईं। उनका स्वर अवरुद्ध हो गया। पाप की छाया से झुर्रियाँ भयानक लगने लगीं।

अमिता दीवार पर नज़रें जमाए खड़ी थी। सास की मुद्रा कितनी भयंकर थी। यह उसने नहीं देखा। वह सिर्फ इतना जानती थी कि उसकी बात ने सास को परास्त कर दिया। सास की बोलती बन्द कर दी है। उसने सहम् से अपनी सास की ओर देखा। उसके अधरों पर अनायास ही कुटिल मुस्कान बिखर गई। उस मुस्कान ने आहुति में घी का काम कर दिया। माँ की मनःस्थिति डाँवाडोल हो चुकी। वह अपना सिर पटककर चिल्ला पड़ी—"दाँत निकालती है वेश्या की तरह! बेशरम बदतमीज़!"

"सच्ची बात कड़वी लगती है।"

वह हवा की तरह अपने कमरे में आ गई।

उसकी माँ भारती पत्थर की तरह खड़ी रही। वह अपने मन की निकृष्ट गालियों को ज़बान तक नहीं ला सकी। उसकी चेतना को उसके ही अन्दर की शक्तियों ने दबा दिया। वह पागल-सी गूँगी-सी तड़प उठी।

थोड़ी देर के बाद वह अमिता के कमरे में गई। अमिता गहरी नींद में सोयी हुई थी। उसे लगा कि यह एकदम ढोंगी है। इतना झगड़ने के बाद ऐसी गहरी नींद! आदमी बेचैनी के मारे सो भी नहीं सकता। वह धीरे बाहर आई।

साँझ का मटमैला आँचल फैल गया। अमिता आज अपने कमरे से नीचे नहीं उतरी। वह अभी तक सोई हुई थी जैसे आज उसके मन का विपुल मन्थन ख़त्म हो गया है। पूरे युगान्त के बाद आज वह सुख की नींद सोई है। वर्षों से उसके थके तन-मन को सच्चा विश्राम मिला हो। मानो आहत भरी भीतरी क्षति की नीरवता प्राप्त हुई हो।

आरती बड़ी देर तक उसकी प्रतीक्षा करती रही। नौकरानी ने साँझ के कार्यक्रम की प्रारम्भिक तैयारी कर दी थी। प्रारम्भिक तैयारियों के पश्चात् अमिता महाराजिन के साथ रसोई में प्रवेश कर जाती थी। खाना स्वयं बनाती थी। पति को गर्म फुलका खिलाना उसका धर्म था चाहे पति रात को बारह बजे ही क्यों न लौटें। इसके विपरीत आरती खाना खाकर सो जाती थी। क्योंकि उसने गृहकार्य में तनिक भी सहयोग नहीं दिया था। आज जब अमिता को नीचे उतरते नहीं देखा तो वह कुछ घबराई, क्योंकि महाराजिन भी नहीं आई थी। एक बार वह फिर ऊपर गई पर अमिता को गहरी नींद में सोया हुआ पाया। उसका मन आशंका से भर गया। कहीं अमिता ने कुछ खा तो नहीं लिया। उसने सहमते सहमते अपने दाएँ हाथ को आगे बढ़ाया और उसकी नाक के आगे रोक दिया—। नाक से गर्म साँस आ रही थी। उसने इतमिनान की साँस ली। नीचे आकर वह बैठ गई। जैसा कि हमेशा अक्सर होता था और साँझ के आगमन के साथ ही यह झगड़ा समाप्त हो जाता था पर आज स्थिति भिन्न थी। अमिता नीचे उतरने का नाम भी नहीं ले रही थी। साँझ का आँचल और गहरा हो गया। घरों के ऊपरी हिस्से धुँधलके में खो-से गए। तब आरती का रहा-सहा धैर्य जाता रहा। वह चूल्हे का ताप ज़रा भी नहीं सह सकी। झल्ला पड़ी। ज्वाला की काँपती परछाइयों मे उसकी आकुलता स्पष्ट झलक रही थी। आख़िर वह बाहर निकली और उसने काँच के गिलास को ज़ोर से पटककर गिरा दिया। गिलास के टूटने की आवाज़ से आँगन गूँज उठा। टुकड़े छोटे-छोटे कण में बिखर गए। किन्तु अमिता नीचे नहीं उतरी। वह आँखें मलती हुई

बाहर आई। लापरवाही से उसने नीचे की ओर देखा और फिर इत्मीनान से कमरे में आकर वापस लेट गई।

आरती का मन नई भावना से प्लावित हो गया।

"आज रंग बदला हुआ है।" उसने मन-ही-मन कहा "हां तो ऐसा रहे। मैं इसका माथा ठीक किए बिना छोड़े ही रहूंगी। आज फैसला होकर रहेगा! जरूर होकर रहेगा।"

वह काम करती रही। सुरेश आया। तब तक उसका सारा शरीर पसीने में भीग गया था। आग के निरन्तर ताप के कारण उसके मुख का रंग तांबे की तरह हो रहा था।

"भाभी अमिता कहां है?" सदा की तरह उसने पूछा। क्षण-भर के लिए वह पत्थरकी प्रतिमा की तरह भूल गया था कि आज का झगड़ा सदा की अपेक्षा बहुत गम्भीर है। फिर उसका मस्तक संकोच से झुक गया। उसने अपने आपको बचाने के हेतु कहा "आज से महाराजिन से खाना परसा लिया करो। मैं उसके हाथ का खा लूंगा।"

वह आज अपने कमरे में नहीं गया। शीघ्र ही कपड़े बदलने लगा। खाना उसने सिर्फ मां के मन को कष्ट न पहुंचे इसलिए थोड़ा-सा खाया। बाद में वह सोने के लिए अपने कमरे में चला गया। वह अभी बिस्तरे पर बैठा ही था कि वह सोचने लगा कि उसे अमिता को सताने में क्या आनन्द मिलता है? हर रोज लड़ता है हर रोज उसे प्रेम करता है। जरूर उसके मन में कुछ विकृति है किसी को सताने में उसे आनन्द की उपलब्धि होती है? बेचारी अमिता! अब उसके बिना मैं रह भी नहीं सकता।

तभी अमिता ने उसके कमरे में प्रवेश किया अमिता के नयन प्रसन्न थे और उसके चेहरे पर सदा की अपेक्षा आज अपूर्व धैर्य व गंभीरता विराज रही थी। एक ऐसा अनोखा आलोक जो मनुष्य के आन्तरिक आनन्द का प्रतीक हो सकता है। वह चुपचाप बैठ गई। उसने धीरे-धीरे कहा—मैं आज तुम्हें स्पष्ट कह दे रही हूं

एक बात।

सुरेश ने प्रश्न भरी दृष्टि से अमिता की ओर देखा।

—मैं यहाँ से जाना चाहती हूँ। मैंने भरपूर प्रयास किया शायद यह प्रयास आपकी ओर से भी हुआ हो किन्तु एक युग के बाद परिणाम यह निकला है कि हम आपस में एक सुखी दम्पति नहीं बन सके। मुझे तुम पसन्द नहीं हो और तुम्हें मैं। कारण है मन की दूरी। मन की दूरी मन से ही भरी जा सकती है। पर हमारे मन की स्थितियाँ ऐसी रहीं कि वे दोनों देश की चहारदीवारी में बन्द हैं और मजबूरी के कारण हँसते रोते हैं दुनियादारी निभाते हैं। अतः अब मैं सदा-सदा के लिए आपको छोड़कर जा रही हूँ। दुःख और सुख के डर से मैं ऐसा असत्य जीवन यापन नहीं कर सकती। इससे अच्छा है कि मैं किसी तरह उस एक क्षण को भी प्राप्त करूँ जो मेरे समस्त नारीत्व सतीत्व को सुख-समीप पहुँचा सके। जीवन बहुत बड़ा है और जीने के रास्ते भी अनेक हैं। पता नहीं इस बन्धन-मुक्ति की भावना और यह असम्य साहस मुझमें आज से क्यों पहले सुहागरात के दिन क्यों नहीं जागा? मुझे चाहिए था कि मैं आपसे अपना सम्बन्ध-विच्छेद अग्नि के महामन्त्रों की साक्षी में सम्पन्न अनुष्ठान के तुरन्त बाद ही कर लेती ताकि मेरे जीवन का एक युग व्यर्थ नहीं होता। खैर जब जागे तभी सवेरा। हाँ मैं आपको विश्वास दिलाती हूँ कि मैं आपकी प्रतिष्ठा पर कोई कीचड़ नहीं उछालूँगी।

सुरेश बैठ गया। उसका ललाट पसीने की बूँदों से चमक उठा।

उसने इतना ही कहा "सुम" तुम यह

—मैं ठीक कहती हूँ। यह बन्धन यह पतीत्व-नारीत्व का सारा व्यर्थ है। व्यर्थ है परिणाम बनकर आत्मा की सभी आशाओं व तृष्णाओं को मारना। आखिर यह सब क्यों किस लिए? आखिर हर कोई सुख चाहता है और सुख दोनों के समन्वय बिना नहीं। सुरेश बाबू! शब्दों मन्त्रों के बन्धनों की सार्थकता ही तभी है जब हमारी आत्माएँ तृप्त हों। मैं अभी जा रही हूँ। आप मुझे सहजता से भुला सकते हैं। शादी भी कर सकते

है क्योंकि मैं भी ऐसा ही निश्चित कदम उठाऊँगी। नमस्ते!"

एक मुस्कान के साथ अमिता धीरे धीरे सीढ़ियाँ उतर गई। सुरेश को लगा पूरे एक युग के अत्याचारों का बदला अमिता ने उससे ले लिया है। उसे पराजय दे दी है। वह दौड़कर बोला "नहीं अमिता नहीं तुम मत जाओ।"

पर अमिता नहीं रुकी। "मैं जाऊँगी आज से तुम्हारा मेरा रिश्ता खत्म।

"पागल न बनो! अमिता! मैं तुम्हारे बिना नहीं रह सकता देखो पति-पत्नि का झगड़ा चलता ही रहता है। तुम तिल का ताड़ न बनाओ।"

"मैं इस जीवन से ऊब चुकी हूँ। मैं यहाँ से जाना चाहती हूँ।

पर मैं तुम्हें जाने नहीं दूँगा। अमिता अमिता लोग क्या कहेंगे तुम्हारी बीवी तुम्हें छोड़कर चली गई। आग लगे। मैं किसी को अपना मुँह दिखाने लायक नहीं रहूँगा।

और मैं भी इस तरह का पीड़ामय जीवन नहीं जी सकती!"

वह भोले बालक की तरह अपना अपराध स्वीकार करके बोला— "पता नहीं मैं तुमसे झगड़ा क्यों करता? दरअसल मैं लज्जित हूँ। मुझे एक बार सिर्फ एक बार! आज मैं डर गया हूँ। अमिता!— वह चुप रहकर बोला—ये झगड़े हमारे जीवन से महत्वपूर्ण नहीं हैं। विराट जीवन के ये छोटे-छोटे बिन्दु हैं जो हम दोनों के होठों में भी घुल जाते हैं मिट जाते हैं।"

और सुरेश ने अमिता के हाथ को मजबूती से पकड़ लिया।

सुधा मुस्करा पड़ी। उसकी समझ में नहीं आया कि यह आदमी किस तरह का है? वह घर को सीढ़ियाँ उतरती हुई सोच रही थी कि देवता के बाद इतनी दीनता क्यों? क्यों? ... यह प्रश्न उसके मन में तूफान की तरह घहराने लगा।

---

भाभी ने विनीत स्वर में कहा, "आप भीतर चलिए, यहाँ क्यों बैठे हैं ?"

मैंने साइकिल को ताला लगाया और भाभी के पीछे हो लिया। इतनी देर के उपरान्त भाभी पर मेरी पहली बार नजर गयी। मोटी और मैली साड़ी पर बने तरह-तरह के छींटे, एक हाथ में लालटेन और एक हाथ में सातवाँ बच्चा। सूखा-भूखा शरीर और नंगे पाँव। वह मेरे आगे-आगे पाँवों को नाप-नाप कर चल रही थी और मैं कुछ खोया-सा कदम उठा रहा था। भाभी का वह रंग और रूप मेरी आँखों के आगे सहसा नाच उठा। शिवशंकर की शादी में मैं भी सम्मिलित हुआ था। बड़ी धूम धाम से बरात गयी थी। पानी की तरह रुपया खर्च हुआ था। तब मैं और शिवशंकर सहपाठी थे। नौवीं क्लास में पढ़ते थे। उम्र होगी यही तेरह चौदह वर्ष।

चार वर्ष के बाद उसका 'टीका' हुआ था। हम दोनों ने खूब मौज मजे किये थे। दुल्हन को घर ले आये थे। दुल्हन और शिवशंकर की उम्र बराबर ही थी।

तब भाभी नारायणी के अंग-अंग से सौंदर्य टपकता था। मोहल्ले की स्त्रियाँ उसका रूप-दर्शन करने के लिए जमा रहती थीं। हर कुँवारा पणवीर माता से यही प्रार्थना करता था कि ऐसी ही सोवणी-मोवणी बहू उन्हें मिले।

और शिवशंकर भी उस समय आकाश में उड़ता था। बाप की कमाई बहुत ही मुश्किल से चलती है। शिवशंकर पढ़ाई लिखाई छोड़कर भाभी के रंग-रूप में रम गया। परिणाम यह निकला कि बाप ने उसे एक पंसारी की दुकान में काम-काज सीखने के लिए लगा दिया और उसे आश्वासन दिया कि वह जैसे ही इस धंधे में निपुण होगा वैसे ही उसे पंसारी की एक दुकान खुलवा दी जायेगी।

पर विधि की विडम्बना कुछ और ही थी। साल बीतते-बीतते शिवशंकर के पिता जी का हैजे से देहान्त हो गया और वह पहली लड़की

भीतर से बच्चों के चीखने की आवाज आयी। लगा कि भाभी रसोई बनाने में व्यस्त है। तभी चिथड़ाकर हाथ में कुछ कागज लिये हुए आ गया। वह मेरे सम्मुख इत्मिनान से बैठ गया और उसने लालटेन नीचे फर्श पर रख दी।

बोला "यह मेरी योजना है। एक-एक चीज लिखी हुई है। सच टीटू, मेरा एक बड़ा सपना था कि मैं पंसारीपने का काम सीख कर अपनी एक दूकान खोलूंगा। बापा (पिता) ने यह आश्वासन भी दिया था। उन्होंने कुछ पूंजी भी जमा की थी पर उनकी एकाएक मौत ने मेरे इरादों पर पानी फेर दिया। फिर भी मैंने हिम्मत नहीं हारी। सोचा थोड़े दिनों में कुछ पैसा इकट्ठा करके दूकान खोल लूंगा।" देखो उसने एक कागज निकाला। कागज पुराने बहीखातों का था। शायद दुकानों की कोई पुरानी बही पड़ी होगी। उसने यह कागज दिखाया। उसमें चिड़िया की टांगों की तरह टेढ़े-मेढ़े अक्षरों में लिखा था—पंसार भंडार!

यह मेरी दूकान का नाम होगा! नीचे लिखा था—किराने का सारा सामान सस्ता और बढ़िया ठीक मूल्य पर यहीं मिलता है।

"दूकान मैं कोटगेट पर ही लूंगा क्योंकि शहर का पुराना बाजार एक तरह से उजड़-सा ही गया है। बिक्री-बट्टा बंद-सा ही है। ग्राहक अब वहां नहीं आने लगा है। इसका एक कारण यह भी है कि शरणार्थियों ने आने-जाने सभी को उधार देना शुरू कर दिया है। लोग बड़े दिलवाली और भाग्यवान हैं। कलेजा भी बहुत बड़ा रखते हैं। लोग देते हैं माल! और अचरज की बात यह है कि लोग देर-सवेर उनकी रकम पहुंचा भी देते हैं। सच टीटू, वह सब बहुत रुपया कमाते हैं। मैं तुमसे अपने बच्चों की सौगंध खाकर कहता हूं कि तुम मेरी जरा-सी मदद कर दो तो हम कामीदारी में अच्छा पैसा कमा सकते हैं।"

और तब उसने अपनी संपूर्ण योजना मेरे समक्ष प्रस्तुत कर दी। कितनी बोरियां मैदे की कितनी बोरियां चीनी की और कितनी दाल

यह घटना दो माह बाद की है।

वह रात को अपनी ड्यूटी से लौटा था। मैं खाना खा कर रेडियो सुन रहा था। थका थका-सा था। आँखें भारी भारी थीं। तभी शिव चंदर ने प्रवेश किया। उसका आगमन मुझे अच्छा नहीं लगा। मैंने उसे बैठने तक को भी नहीं कहा फिर भी वह बैठ गया और कुछ देर तक चुपचाप रहा। वह मेरे समर्थन की प्रतीक्षा में था पर मैं धनिष्टता की सीमा को ही लाँघ गया। कुछ भी नहीं बोला। मैं मुँह फुलाये रहा। सोचता रहा कैसा भूत मैंने अपने पीछे लगा लिया है।

वह ठिठकता हुआ बोला 'क्या तबीयत कुछ खराब है।'

मैंने डूबते हुए स्वर में कहा 'हाँ सिर में दर्द है।' हालाँकि सत्य यह था कि हल्की-हल्की थकान थी।

'बाजार से एनासिन ला दूँ?'

'कोई जरूरत नहीं। मुझे आराम की जरूरत है।'

'फिर मैं कब आऊँ?'

'सुबह!'

वह चला गया और सुबह फिर आया। मैं पूजा कर रहा था। किसी पंडित ने मुझसे शिव जी के पूजन के बारे में कहा था। सो मैं नियमित रूप से उनका पूजन करता था। सुबह-सुबह उस दरिद्र को देखकर मेरा मन खट्टा पड़ा पर मैं अपने मन के आवेग-आवेश को दबा कर बोला 'मैंने पिताजी से बातचीत कर ली है। वह कुछ नाराज होते हुए बोले कि उस मास्टर के मामले में टांग अड़ाकर क्या अपना दिवाला निकालना है। घाटा लग गया तो कौन भरेगा? पचास ले गया था वह तो उसके देने को नहीं है।' 'अब तुम्हीं कहो चंदर मैं क्या कर सकता हूँ? व्यापार के क्षेत्र को छोड़ा नहीं जा सकता। कहीं घाटा लग गया तो हमारी रोज खाने तक भी बंद हो जायेगी। फिर मैं पिता जी के खिलाफ कोई काम नहीं करना चाहता।'

मेरी बातें सुनते ही उसका मुँह सफेद हो गया और उसकी आँखों

में निराशा की बहुत गहरी परछाइयाँ तैर उठीं। उसके होंठ भी एक अजीब-सी चमक से दीप्त हो गये। वह क्षण भर मुझे दूर से जलती हुई तीखी नजर से देखता रहा और अन्त में बिना कुछ बोले ही चुपचाप चला गया। उसके चेहरे का विकार भयावह और वीभत्स था।

सांझ होते ही वह मेरे घर आया। उसके हाथ में पचास रुपये थे। मुझे उन रुपयों को देते हुए वह एकदम कृत्रिम हँसी के साथ बोला 'आज मेरा सेठ बहुत खुश है। उसने मुझे पचास रुपये माँगने के साथ दे दिये। मैं चाहूँगा कि इन्हें तुम वापस ले कर मेरी ईमानदारी पर हुए शक को दूर कर दो।

मुझे इस प्रतिक्रिया की आशा ही नहीं थी। डूबी हुई रकम के मिलने की प्रसन्नता एक सूदखोर को जितनी हो सकती है वह बात किसी से छिपी हुई नहीं है। मेरी आँखों में चमक आ गयी। मैंने लपक के उन रुपयों को ले लिया और गिनने लगा।

'टीकू तक किसी की दुकान बिक रही है। बड़ी मौके की दुकान है। आज चलकर सौदा तय कर लो।

'मैं तीन बजे के करीब आऊँगा।

'मैं तुम्हारी प्रतीक्षा करूँगा' वह उत्साह से बोला।

'मैं जरूर आऊँगा। तुम चिन्ता न करो।' मैंने उत्साह के साथ कहा। पर मैं उधर नहीं गया। इस आकस्मिक उपलब्धि के बाद मैंने तय कर लिया कि अब मैं उसे एक पैसा भी नहीं दूँगा। यही कारण था कि मैं फिर उससे नजरें बचाता रहा। इस तरह कई दिन बीत गये। शिवशंकर ने अब मेरे यहाँ आना-जाना भी छोड़ दिया था।

किन्तु एक दिन अकस्मात मैंने सड़क पर हथकड़ियों में जकड़े हुए शिवशंकर को देखा। मेरी मनःस्थिति विचलित हो गयी। मैंने उसकी ओर ताका नहीं और सीधा गणेश के पास गया। गणेश मेरा और उसका दोनों का मित्र था।

मैंने उससे पूछा 'अरे गणेश शिवशंकर को हथकड़ियाँ क्यों डाली

# मनमोहिनी

दिनांक ३१ १० ५८ को रात्रि के ठीक ११ बज कर ४१ मिनटों पर मित्र का चिर-सम्बोधन लिए मिसेज तथाकथित आलोचिका मनमोहिनी का देहान्त हो गया था। क्षमा करिए, देहान्त शब्द का प्रयोग गलत कर लिया है। सुधारता हूँ—आत्महत्या कर ली थी। कारण अज्ञात क्योंकि उसने अपने पीछे किसी तरह का कोई खत नहीं छोड़ा था। सिर्फ सुबह सबेरा होने पर पड़ोसी लोगों ने आकर देखा तो उसकी लाश एक सन्दूक से सटी पड़ी थी। कपड़े अस्त-व्यस्त थे उससे ऐसा लगता था कि प्राण निकलने के पहले वह बहुत तड़पी थी। उसका दम बड़ी मुश्किल से निकला था। पड़ोसियों के द्वारा पुलिस को खबर कर दी गई थी। पुलिस ने लाश को पोस्टमार्टम के लिए अस्पताल भेज दिया। पुलिस ने उसके कमरे को भी अपने कब्ज़े में कर लिया था। उसके तीसरे दिन ही उसकी एक खास मायमी (सखी) का मेरे पास खत आया। उस खत में उसने कुछ रहस्यों का उद्घाटन करते हुए मुझे लिखा था— 'यह मनमोहिनी के राज़ की बातें मैं तुम्हें बता रही हूँ। तुम इसे एक वर्ष के बाद प्रकट करना यह उसकी अन्तिम ख्वाहिश थी।"

दास्तान-ए-मुहब्बत यानी मनमोहिनी का दूसरा दौर शुरू—

सोहिनी ने इस बार एक भावुक कवि को दिल दिया। यह कवि वास्तव में उसे सच्चे दिल से प्यार करता था। उसके भावना-लोक में इस खूबसूरत और चुलबुली-चंचली युवती के लिए 'हेमन' से कम महत्व नहीं था। कवि उसे अपनी पलकों में बसा कर स्वप्नों के संसार में खोया रहता था। वह उसे अपने सम्मुख बिठा कर कविता रचता था। दूर दूर कैसी प्रकृति की सुरम्य पहाड़ी घाटियों में वे दोनों किलकारियाँ मारते हुए भागते थे और आकाश के पार एक नये संसार को बसाने की योजना बनाते थे।

कवि परम प्रसन्न था। उस बेचारे के जीवन में पहली युवती आई थी जिसने उसे प्यार किया था। हालांकि वह कई बार मुहब्बत के दौर में हार खा चुका था पर इस बार उम्मीद से अधिक उसे सफलता मिल रही थी। वह उसके यौवन के बाग में अपनी कविता-कामिनी को सज धज अंगड़ाइयाँ दिखाता था और उसकी आकर्षणहीन अँखियों में प्यार का सागर लहराता हुआ देखता था।

वह सोहिनी को प्रसन्न रखने के लिए अपनी पुस्तकें तक बेच कर उसे सिनेमा दिखलाता था। उसे तफरीह कराता था। उसे और उसकी सखियों को पिकनिकें देता था। लेकिन सोहिनी के नखरे व फरमाइशें वह अधिक दिन तक पूरी नहीं कर सका। लाचारी में कवि उससे बहाने बनाने लगा और सोहिनी को उस पर झुंझलाहट आने लगी। उसका दिल उसके झूठे बहानों से ऊबने लगा।

"यह कैसा प्रेमी है! न यह अच्छे होटल में खाना खिला सकता और न यह बॉक्स में सिनेमा दिखा सकता है?" वह उससे नाराज रहने लगी।

कवि उसकी नाराजगी पर फिल्म के हीरो की तरह हँस देता था और एक दिन—

"मिस्टर एक्स" फिल्म लगा हुआ था। सोहिनी कवि के पास आई।

दास्तान-ए-मुहब्बत आफ सम्मोहिनी का दूसरा दौर शुरू—

सोहिनी ने इस बार एक भावुक कवि को दिल दिया। यह कवि वास्तव में उसे सच्चे दिल से प्यार करता था। उसके आत्मा-लोक में इस खूबसूरत और दुबली-पतली युवती के लिए 'हेलन' से कम महत्व नहीं था। कवि उसे अपनी पलकों में बसा कर स्वप्नों के संसार में खोया रहता था। वह उसे अपने सम्मुख बिठा कर कविता करता था। दूर दूर फैली प्रकृति की सुरम्य पहाड़ी घाटियों में वे दोनों किलकारियाँ मारते हुए भागते व और आकाश के पार एक नये संसार को बसाने की योजना बनाते थे।

कवि परम प्रसन्न था। उस बेचारे के जीवन में पहली युवती आई थी जिसने उसे प्यार किया था। हालांकि वह कई बार मुहब्बत के दौर में हार खा चुका था पर इस बार उम्मीद से अधिक उसे सफलता मिल रही थी। वह उसके यौवन के साए में अपनी कविता-कामिनी को नव नव अंगड़ाइयाँ लिवाता था और उसकी आकर्षणहीन अंखियों में प्यार का सागर लहराता हुआ देखता था।

वह सोहिनी को प्रसन्न रखने के लिए अपनी पुस्तकें तक बेच कर उसे सिनेमा दिखलाता था। उसे तफरीह कराता था। उसे और उसकी सखियों को पिकनिकें देता था। लेकिन सोहिनी के नखरे व फरमाइशें वह अधिक दिन तक पूरी नहीं कर सका। लाचारी में कवि इससे बहाने बनाने लगा और सोहिनी को उस पर झुंझलाहट आने लगी। उसका दिल उसके झूठे बहानों से ऊबने लगा।

'यह कैसा प्रेमी है! न यह अच्छे होटल में चाय पिला सकता और न यह बॉक्स में सिनेमा दिखा सकता?" वह उससे नाराज रहने लगी।

कवि उसकी नाराजगी पर फ़िल्म के हँसोड़े की तरह हँस देता था और एक दिन—

'मिस्टर एक्स' फ़िल्म लगा हुआ था। सोहिनी कवि के पास आई।

तुम्हारे हाथ जिनमें संगमरमर की तरह हैं। जी चाहता है कि तुम्हारे अंग-अंग पर एक 'शरीर चालीसा' लिख दूं। यह रंग यह रूप सबसे अलग सबसे प्रिय।"

सोहिनी शर्मा गई। वैसे आम तौर से जब कोई युवती शर्माती है तो वह और सुन्दर लगती है लेकिन सोहिनी का चेहरा शर्माने पर और भी बुरा लगता है। उसके फैले हुए मोटे-मोटे होंठ जब मुस्कान के कारण फैले तो उपमा से परे हो गए। कोई माकूल उपमा उनके लिये नहीं थी।

कवि ने भावुकता से कहा "एक दिन मेरे एक दोस्त ने कहा कि ऐसी भूतनी छोरी से क्यों प्यार करते हो? यह छोरी तो उसके लिये है जिसको कोई दूसरी छोरी न मिले। तुमने सोहिनी में क्या पाया?" जानती हो सोहिनी मैंने उसे क्या जवाब दिया! वही जवाब दिया जो मजनू ने लैला के बारे में दिया था। मैंने उससे कहा 'बरखुरदार उसे तू मेरी आँखों से देख।' बस वह चुप हो गया। नजाकत और नफ़ासत के परे तुममें जो प्यार है वह बहुत कम युवतियों में पाया जाता है।

कवि और भावुक हो गया। अनन्य आराध्य की मात्र भरी दृष्टि फेंक कर वह बोला 'मैं रूप से अधिक गुण को महत्व देता हूँ। तुम्हारी आत्मा बहुत उजली है। सफेद परों वाले कबूतर से एक दम गोरी। और तुम जानती ही हो कि मुझे कविता लिखने की प्रेरणा देने वाला मित्र चाहिए। मेरी यही इच्छा रहती है कि जाम की प्याली हाथ में हो तुम मेरे पास हो। मैं तुम्हें अपनी गोद में बिठाए 'खैयाम' की तरह रुबाइयाँ लिखूं।

सचमुच सोहिनी कवि की अंक-शायिनी हो गई। थोड़ी देर कवि की गर्दन घड़ी के पैंडुलम की तरह हिलती रही। बाद में उसने आँखें भी बन्द कर लीं। तब सोहिनी उसको प्यार करती हुई बोली "मैं यह भली भाँति जानती हूँ कि तुम मुझे दिल से प्यार करते हो। लेकिन डियर केवल प्यार में मजा नहीं। प्यार के साथ पैसा भी जरूरी है।"

सोहिनी का मुँह उतर गया। उसके हृदय के मर्म को उसका वार समझ गया और उसकी आँखें भी भर आईं।

इसके बाद सोहिनी ने मन-ही-मन कुँवारी रहने का तय कर लिया। उसने सोचा—"यह दुष्ट मर्दों के बच्चों की ओर देखेगी तक नहीं। यह पुस्तकों को ढोकर पालेगी।" तब उसने एक स्कूल में नौकरी कर ली। वह स्कूल में नियमित रूप से जाती थी। वहाँ अन्य मास्टरनियों के पतियों और प्रेमियों को देखकर उसका मन हाहाकार कर उठता था। वह उन्मादित-सी होकर रात-रात भर छत पर घूमा करती थी। न चाहते हुए भी बरबस उसका ध्यान राहगीरों पर जमा जाता था और वह राहगीर की उपेक्षित नजर नहीं सह सकती थी। वह भीतर भीतर जल जाती थी। और जब उसकी सहेली उसे अपनी बाहों में लेकर कहती "मेरा महबूब मुझे इस तरह चूमता है मुहब्बत करता है कहता है बस्स है तो मुहब्बत में तो बेचारी सोहिनी का मुख करुणा से भर जाता था। स्वप्न में वह चौंक-चौंक जाती थी। वह करे तो क्या? करवटों पर करवटें। रात गुजर जाती थी और दिन निकल आता था।

आखिर उसने अपनी प्रतिज्ञा में संशोधन किया। उसने यह सोचा मैंने विवाह न करने की प्रतिज्ञा की थी पर मैं प्यार तो कर सकती हूँ। लेकिन मुझे प्यार कौन करेगा।

तब वह प्रेमी की टोह में निकलती और निराश होकर वापस आ जाती। वह अपनी सहेलियों के मित्रों में आती-जाती पर वहाँ भी उसे निराशा ही मिलती। जब किसी के नजदीक जाती तो बदकिस्मती उसके सामने नंगी होकर खड़ी हो जाती और उसके दामन में नाकाम मुहब्बत के दाग चमक उठते और लोग उससे दूर हो जाते। कभी-कभी वक्त-बेवक्त उसकी पुरानी दास्तान-ए-मुहब्बत उसके कानों में पड़ती तो तब वह केवल रो पड़ती थी और हीनता से वह उस रास्ते से कई दिन तक नहीं गुजरती थी।

सुना है कोशिश करने पर खुदा भी मिल जाता है। तब सोहिनी

बन गई। वाह रे कुंठित जी उन्होंने भी हक निभाया तो रहे दिन से। उन्होंने उसे संपादिका बना दिया। मोहिनी का मुख्य काम था सब व्यवहार करना। पुस्तकों की समालोचनाएँ करना। आलोचना के छिपने लेख लिखना।

कुंठित जी उसमें तल्लीन होते गए। वे उसके प्यार में इतने तन्मय हुए कि वे सारी की सारी तनख्वाह मोहिनी की फरमाइशों को पूरा करने में लगा देते थे। धीरे धीरे उनका परिवार अभाव-ग्रस्त होता गया। जब अभाव की एक सीमा आई तब उनकी बीवी अपना हक मांग बैठी। अधिकार को लेकर कुंठित जी व उनकी बीवी में झगड़ा होने लगा और गुस्से में कुंठित जी तीन-तीन दिन घर नहीं आते थे। इस बीच मानवता पर लेख लिखने वाली मोहिनी कुंठित जी के साथ गुलछर्रे उड़ाती थी। जब उनकी बीवी उनके मित्रों से कहती पर कुंठित जी की दीवानगी पर किसी की बात का कोई असर नहीं हुआ। वे मोहिनी की ओर बढ़ते ही गए।

कई बार उनकी बीवी मोहिनी के पास आई। उससे अपने बच्चों के भविष्य और अपने सुहाग के सुख की भीख मांगी पर मोहिनी ने पत्थर की तरह कह दिया "मेरा उनसे कोई सम्बन्ध नहीं है। हम दोनों मित्र हैं। पत्र को अच्छा बनाने में लगे हैं।

कुंठित जी को मोहिनी से बड़े फायदे रहे। वह अखबार की तरक्की बढ़ाने के लिए खूब प्रयास करती थी। मोहिनी बड़े प्यार से परिचितों को लिखती "अखबार की हालत खराब है आप इसके बीस ग्राहक बना दीजिए। आपकी कहानी इस अंक में छप रही है आर्थिक हालत बहुत खराब होने की वजह से मैं आपको प्रस्तुत अंक की वी पी भेज रही हूँ। भाई साहिब मुझे उम्मीद है कि आप इसे छुड़ा कर अनुगृहीत करेंगे।

इसके साथ ही साथ बड़े-बड़े गीतकार—कलाकार साहित्यकार की वह तन और मन से आवभगत करती थी और उनसे आपसी 'धन' के रूप

भड़क कर बोली "तुम समझती हो कि मैं केवल बच्चे पैदा करती हूँ ? शायद तुम्हें पता नहीं कि मैं मैट्रिक व साहित्यरत्न पास हूँ तथा मुझे साहित्य के अध्ययन का बड़ा शौक है। मैं यह अच्छी तरह जानती हूँ कि यह सब रूप के कारण हुआ है और तुम्हें हिम्मत बंधाने वालों को भी मैं जानती हूँ। एक है विदेशी कहानियों को चुराकर पाठकों पर रौब गालिब करने वाला तैमूरलंग और दूसरा लेखक व पत्रकार जो प्रतिभा पर नहीं चापलूसी व व्यापारिक आधारों पर साहित्यिक बना हुआ है। क्या आलोचना की है ! ग्रन्थ की गलतियाँ भी भाषा की गलतियाँ बताना ! चरित्र अस्वाभाविक है ! जरा मेरी बात का जवाब दो ! क्या यह चरित्र अस्वाभाविक है ? तुम बी ए पास लड़की हो सम्पादिका हो मानवता पर लेख लिखने वाली हो तुम अपनी आत्मालोचना क्यों नहीं करती ! तुम अपने गिरेबान में क्यों नहीं देखती ? तुम्हारी जैसी आदर्शमयी नारी एक औरत की जिन्दगी में आग लगाकर, सात-सात मासूम बच्चों के पेट पर लात मार कर एक प्रौढ़ व्यक्ति से प्यार करे। मैं समझती हूँ कि ऐसा यथार्थवादी चरित्र प्रस्तुत करने वाले को कोई भी स्वाभाविक नहीं बताएगा पर है तो सही ही ? क्यों ? तुम्हारी जैसी चतुर और प्रबुद्ध स्त्री सात बच्चों के बाप को प्यार करती है कि नहीं ? पर इस प्यार की उम्र बहुत कम है। स्वार्थ और पूँजी के आधार पर टिका प्यार चार दिन की चाँदनी की तरह होता है। कभी न कभी मेरी सहिष्णुता कभी न कभी इन बच्चों का स्नेह अपने बाप को पराजित करके ही छोड़ेगा! फिर तुम्हारा क्या होगा ?

वह चली गई !

अभागन !!

रोहिणी को काटो तो खून नहीं। वह निर्जीव-सी कुर्सी पर लुढ़क गई। उसके मन में तूफान खड़ा हो गया। उसे लगा कि वह जो कुछ कर रही है वह गलत कर रही है। उसे अपनी नैतिकता का यह पराजय नहीं बनाना चाहिए। आखिर उसके इस जीवन का अन्जाम

कैसा होगा ?

और उसके समक्ष लम्बा अन्धेरा छा गया। ऐसा अन्धेरा जिसमें रोशनी की लकीर की तरह उसको अपना बिना मंजिल का रास्ता दिख रहा था। उस रात को उसे सपने में उन सात बच्चों के उदास मुख दिखते और चौदह आँखों की घृणा उसे अपने में डुबोना चाहती। और घूँघट में लिपटी एक दुल्हन नारी का धीमा चेहरा दिखता जिसकी मांग का सिन्दूर लहू बनकर उसके चेहरे को वीभत्स कर रहा था और हाथ में वह कलम लिए खड़ी होती थी। धीरे धीरे उसकी आत्मा में उसके अपने ही पाप गूँजने लगे। और एक दिन उसने उन्मादित होकर आत्म-हत्या कर ली।

पोस्टमार्टम के बाद मालूम हुआ कि उसने जहर खाया था।

उसकी अर्थी में कोई भी विशेष व्यक्ति सम्मिलित नहीं हुआ क्योंकि वे उसे एक समझदार-सुशिक्षित पिशाच कहते थे।

मुझे उसकी गम भरी दास्तान-ए-मुहब्बत का अन्तिम और खत्म करते हुए बड़ा ही दुःख हो रहा है। सहानुभूति है उस प्यार की प्यासी धनलक्ष्मी की बेगम मोहिनी के प्रति। अलविदा।

सेवा का सौभाग्य मिला हुआ है।

बूढ़ा निरुत्तर रहा। वह चुप हो गया।

"आप चाय पीजिये न ?" रंजिन के स्वर में आग्रह था।

"नहीं। पता नहीं क्यों मन हर चीज के प्रति उदासीन हो रहा है।"

"बेटी !" उसने अपने बाप के गले में बाँहें डाल दीं। उसके चेहरे पर बचपन सी भोली थी। बूढ़ा हँस पड़ा। वह चुप चाय पीने लगा। वह कुछ देर तक खिड़की के फटे पर्दे को देखता रहा जो भिनगते धूप की किरणों को रोकने का असफल प्रयास कर रहा था। हवा का जोर का झोंका आया। पर्दा बीच में से और फट गया।

"यह पर्दा बिलकुल फट गया है बेटी।"

"आप चिंता न करें, मेरी रेशमी साड़ी भी फट गयी है। मैं उसका नया पर्दा बना दूँगी। संयोग भी तो एक चीज होता है।"

"और हाँ बेटी कल रॉबिन आया था।"

"क्यों ?"

"बस इतना ही कहकर चला गया कि रंजिन आजकल मुझसे थोड़ी नाराज है।"

"वह झूठ बोल रहा था।"

"शायद।"

"शायद नहीं सचमुच। वह चाहता है रंजिन उसके लिए अपने व्यक्तित्व को खत्म कर दे। अपने आपको मार दे। अपने स्वास्थ्य और अपनी इन्सानियत को छोड़ दे यह मेरे लिए संभव नहीं।"

"यह उसकी ज्यादती है।"

"कमजोर पर सभी ज्यादती करते हैं। रॉबिन न करे यह कैसे हो सकता है ?" कह कर वह चाय के बर्तन लेकर वापस रसोईघर में चली गयी। वह रसोई की सफाई करने लगी। तभी बाहर साइकिल की घन्टी बज उठी। घन्टी की टन-टन सुनते ही रंजिन के सारे तन में

उसका बाप खुद कमाता है और मेरे बाप की हर साँस को मेरे सहारे की भी जरूरत है।

वह बड़ी देर तक विचारों में खोयी रही।

गिर्जाघर के पीछे रैबिन का मकान था और उसके काफी दूर तक काफी हस्पताल के पीछे रोबिन का। रैबिन का बाप कम्पाउण्डर था जिसकी एक टाँग और एक हाथ लकवा हो जाने से बेकाम हो गया। माँ बचपन में मर गयी थी अतः परिस्थितिवश रैबिन को तुरन्त नौकरी करनी पड़ी। उसने केवल मैट्रिक ही पास किया था।

वह प्रारम्भ से तेज बुद्धि की थी। रोबिन के साथ उसका बचपन बीता था। दोनों साथ-साथ पढ़े थे। यौवन की दहलीज पर रोमांस से भरपूर स्वप्न भी दिखाये थे। विवेक के साथ उनके विचारों में दृढ़ता आने लगी। दोनों ने निश्चय किया कि वे शादी करेंगे किन्तु उस से पूर्व रैबिन के पिता के साथ यह दुर्घटना घट गयी। वे लाचार और असहाय हो गये। अतः वह अकेले पिताजी को नहीं छोड़ सकती थी। अब रोबिन शादी के लिए जल्दी करता और रैबिन कहती कि अभी नहीं। धीरे-धीरे उनका वातावरण बिगड़ गया। रोबिन कभी-कभी बात पर क्रोधित हो उठता था। रैबिन के बाप को भी इस तनाव का धीरे-धीरे आभास हो गया और उसने रैबिन को कई बार समझाया भी पर रैबिन का संवेदनभरा मन अपने लाचार बाप को छोड़ने को तैयार नहीं हुआ।

× × ×

रैबिन का ईसाई बाप प्यारेलाल थामसन बिस्तरे पर बैठा हुआ बाईबिल पढ़ रहा था। उसके चेहरे पर स्निग्धता और प्रगाढ़ शान्ति थी। तभी रोबिन ने प्रवेश किया।

"हैलो !" गुड मॉर्निंग।

आओ रोबिन आओ आज कॉलेज नहीं गये ?"

"नहीं !"

"क्यों ?

"छुट्टी ली है।"

"कोई खास काम था ?

"हाँ वह भी आपसे ही।

"बैठो ही कहो।"

रॉबिन इत्मिनान से बैठ गया। उसने सिगरेट जला ली। उसका कश खींचता हुआ वह बोला "डैडी! आपसे एक प्रार्थना है आप रैबिन को समझा दीजिये। वह अपना हठ नहीं छोड़ रही है। मैंने उसे लाख बार समझा दिया कि तुम डैडी को दिन में कई बार सम्भाल लेना पर वह अपने हठ पर ज्यों की त्यों है। कहती है—तुम यहाँ आकर क्यों नहीं रहते ? भला यह कैसे सम्भव हो सकता है ?"

थामसन ने रूखी मुस्कान के साथ कहा "अब तुम दोनों को विवाह कर ही लेना चाहिए। अधिक देर किसी अनिष्ट का कारण भी बन जाती है।"

"यही तो मैं भी कहता हूँ। रोजिना मेरे डैडी भी मुझे विवाह के लिये बार-बार कह रहे हैं।

"कैसे नहीं कहेंगे। तुम्हारा छोटा भाई पीटर भी तो जवान हो रहा है। और मेरी भी यह इच्छा है कि बचपन का प्यार अब अटूट बन्धनों में बँध जाय।"

"बँध जाने पर आप ।" उसने उसकी भरी हुई टाँग और हाथ की ओर संकेत किया।

मैं ही अभागा हूँ।" थामसन ने भीगे नेत्रों से उसकी ओर देखकर कहा "तुम इन्सान बड़े करुणाशील होते हो। दिनों में मेरे कारण मेरी बच्ची को अपने निजी जीवन का थोड़ा भी सुख नहीं मिल पा रहा है। बेचारी रात-दिन मेरे जीवन को सँवारने में लगी रहती है। मैं अब उसे मजबूर करूँगा।"

लेकिन डैडी आप मेरा नाम मत लीजियेगा। आप अपने किसी भी

उसका बाप सूद कमाता है और मेरे बाप की हर चीज को मेरे सहारे की भी जरूरत है।

वह बड़ी देर तक विचारों में खोयी रही।

मिर्जापुर के पीछे रैजिन का मकान था और उसके काफी दूर पर सरकारी हस्पताल के पीछे रॉबिन का। रैजिन का बाप कम्पाउन्डर था जिसकी एक टांग और एक हाथ लकवा हो जाने से बेकाम हो गया। मां बचपन में मर गयी थी अतः परिस्थितिवश रैजिन को तुरन्त नौकरी करनी पड़ी। उसने केवल मैट्रिक ही पास किया था।

वह प्रारम्भ से तेज बुद्धि की थी। रॉबिन के साथ उसका बचपना बीता था। दोनों साथ-साथ पढ़े थे। यौवन की दहलीज पर प्रेमाभ से भरपूर क्षण भी बिताये थे। विवेक के साथ उनके विचारों में दृढ़ता आने लगी। दोनों ने निश्चय किया कि वे शादी करेंगे किन्तु अब दो वर्ष पूर्व रैजिन के पिता के साथ यह दुर्घटना घट गयी। वे लाचार और असहाय हो गये। अतः वह अकेले पिताजी को नहीं छोड़ सकती थी। अब रॉबिन शादी के लिए जल्दी करता और रैजिन कहती कि नहीं अभी नहीं। धीरे-धीरे अनमना वातावरण बिगड़ गया। रॉबिन कभी-कभी उस पर क्रोधित हो उठता था। रैजिन के बाप को भी इस तनाव का धीरे धीरे आभास हो गया और उसने रैजिन को कई बार समझाया भी पर रैजिन का पवित्रमना मन अपने लाचार बाप को छोड़ने को तैयार नहीं हुआ।

× × ×

रैजिन का बीमार बाप प्यारेलाल जामसन बिस्तर पर लेटा हुआ बाईबिल पढ़ रहा था। उसके चेहरे पर स्निग्धता और अगाढ़ शांति थी। तभी रॉबिन ने प्रवेश किया।

"डैडी ! गुड मॉर्निंग।

'आओ रॉबिन आओ आज कॉलेज नहीं गये ?

'नहीं।

तरह शादी के लिए राज़ी कर लीजिये।

"कर दूँगा।"

"सच!"

"यकीन रखो।"

रॉबिन चला गया। श्यामलाल बड़ी देर तक विमूढ़ सा बैठा रहा। वह अपनी बदनसीबी के बारे में न जाने क्या-क्या सोचता रहा जिसके वाक्य उसे दूसरे पल याद नहीं रहे। हाँ यह सही था कि उसने अपने मन में यह निर्णय ज़रूर कर लिया था कि उसकी बदनसीबी अब उसकी बेटी के जीवन को भी निगलने लगी है।

× × ×

घर में प्रवेश करते ही रंजिन ने पुकारा "डैडी गुड ईवनिंग।" और उसने आकर डैडी को अपना चुम्बन दिया।

"आज बड़ी देर कर दी?"

"डैडी मैंने एक ट्यूशन कर लिया है। सेठ बनारसी दास है न उनकी लड़की को पढ़ाऊँगी। तीन रुपये एक घण्टे के देंगे। है न खुशखबरी?"

"नहीं पगली क्यों अपने प्राण पर अत्याचार कर रही है।" उसने थोड़ा रुककर कहा "मेरी एक बात मानेगी?

एक नहीं अनेक कहो डैडी।

"फिर तू विवाह कर ले। बेचारा रॉबिन तेरे प्यार में पागल बना फिरता है। और मेरी भी आँखें बन्द होने के पहले तुझे दुल्हन के रूप में देखना चाहती हैं। बूढ़े बाप की सबसे बड़ी लालसा यही तो होती है कि उसकी सन्तान को सारे सुख उसकी आँखों के सामने मिल जायें।

रंजिन का स्वर एकदम बदल कर तेज हो गया "मालूम होता है रॉबिन आया था।"

श्यामलाल घबरा गया परन्तु उसने अपने आपको सँभाल लिया। अपनी झेंप को हँसी में छुपाकर बोला, "नहीं नहीं तुम्हें तो आजकल इस विषय

वह न जाने क्यों सिसकने लगा। उसकी सिसकी उसे ही सुनाई पड़ती थी और अंत में वह सिसकता हुआ रैजिम के पास पहुँचा। उसके सिर को चूमा और अपने मन में कहा "घोड़े की टाँग टूट जाने पर समझदार मालिक उसे पीड़ा से बचाने के लिए गोली मार देता है फिर क्यों नहीं ईश्वर एक ऐसा कानून बनाता जिसमें प्रयोजनहीन इन्सानों को भी छोड़ देने का हक न हो।" उसके मन में भयानक आन्दोलन होने रहे।

वह बु बकड़े के सहारे बढ़ा। खुरदरे फर्श पर घिस-घिस कर चलने से उसे बड़ी तकलीफ हो रही थी। धीरे-धीरे वह कमरे के बाहर हो गया। उसने चारों ओर देखा—स्तब्ध और सूना वातावरण। वह आकाश को निहारता रहा। गिर्जे के ऊपरी गुम्बद को कातर भरी दृष्टि से देखता रहा "ईश्वर! मुझे क्षमा करना।" वह धीरे धीरे बकरी के पास गया। बकरी जैसे उसके मन के बुरे इरादों से परिचित हो गयी हो वह मिमिया उठी। आसमान काँप गया। उसमें क्षणिक जड़ता आ गयी और आँखें अनायास गिर्जे की ओर उठ गयीं।

उसने बड़ी सफाई से रस्सा खोला। वह सारा कार्य इस तरह कर रहा था जैसे उसने सारी योजना पहले ही बना रखी हो। वह रस्सा लेकर फिर बढ़ा। घिसटने-घिसटने उसका पुराना पाजामा भी फट गया। वह छत की सीढ़ियों के पास जाकर सुस्ताने लगा। उसने तुरन्त उस रस्से को अपने गले के चारों ओर लपेटा तभी गिरजे की घड़ी ने तीन बजाये। उसे लगा कि तीन टंकारें हथौड़े की तरह उसके दिल पर पड़ रहे हैं। वह विचलित हो उठा और उसका सारा बदन काँप गया क्योंकि उसने उसी समय सोचा था "कहीं रैजिम जाग गयी तो?" उसने सीढ़ियों की ओर अपनी पीठ कर दी और पीठ के बल वह सीढ़ियाँ चढ़ने लगा। धीरे-धीरे वह सारी सीढ़ियाँ चढ़ गया। वह छत पर जाकर सुस्ता सा गया। उसका शरीर टूटने लगा उसने प्रभु से प्रार्थना की और रस्से का एक सिरा मोरी के नल में बाँध दिया और दूसरा गले में डाल कर गाँठ लगाली। अपने एक हाथ से बड़ी देर में वह गाँठ लगा पाया।

जब वह यह काम पूरा कर चुका तब उसने ईश्वर को धन्यवाद दिया कि उसने एक मासूम आदमी के दुखों का अंत करने में जो सहयोग दिया है उसके लिये वह उसका अत्यन्त कृतज्ञ है। उसका दिल अपनी लाडली बेटी के लिए अनायास ही तड़प उठा। वह बालक की तरह जार-जार से रोना चाहता था पर वह ऐसा नहीं कर सका। धीरे धीरे उसका मन फिर बेटी के प्यार में उत्तरोत्तर कमजोर होता गया। उसे महसूस हुआ कि वह अपनी बेटी के जीवन को अपने प्राणों के मोह में सुखी नहीं कर सकेगा। इसलिए वह तुरन्त मस के पीछे की ओर लटक गया। कुछ ही देर तड़पता रहा—कब उसके प्राण निकले यह कोई नहीं जानता। हाँ मरने के पूर्व उसने अपनी प्यारी बेटी के सुखद जीवन की कामना की है ईश्वर! उसे रौशिल की दुल्हन बनाकर उसके प्यार को प्रस्फुटित करना है। वह एक अच्छी बीवी की तरह अपनी उम्र गुजारे, और उसकी पथराती दृष्टि मिर्ले पर जम गयी।

---

# एक मीनार और दो टूटे दिल

o

मीनार की सीढ़ियों के दरवाज़े के आगे पहरेदार के नालदार जूतों की अप्रिय आवाज़ गूंज रही थी—खट-खट-खट। कभी-कभी वह अपने मन्द स्वर में कोई फ़िल्मी गीत गुनगुना उठता था। प्रौढ़ावस्था में उस पहरेदार के मुंह से यह घटिया फ़िल्मी गीत बड़ा विचित्र लग रहा था। लेकिन उसकी मुद्रा से उसकी तन्मयता का अन्दाज़ा सहजता से लगाया जा सकता था। उसका हिलता हुआ सिर उसके गीत में खो जाने का प्रमाण था।

मीनार के चारों ओर गोलाकार बगीचा था। उस एक विशाल इमली के पेड़ के तने का सहारा लिए हुए एक युवक बैठा था। उसके मुख पर चिन्ता और व्यग्रता के भाव स्पष्ट दीख रहे थे। उसका कुर्ता और पाजामा फटा और मैला था। हां उसके पांवों में जो जूते थे वे बिल्कुल नए और चमकदार थे जिससे देखने वाले सहजता से यह अनुमान लगा सकते थे कि यह जूते चुराए हुए हैं—किसी मन्दिर के आगे से या किसी दुकान से। युवक के चेहरे की उभरी हड्डियों ने उस की बड़ी-बड़ी आंखों की सुन्दरता को निगलकर उन्हें भयानक बना दिया था और जब उसकी आंखें स्थिर होतीं तब ऐसा प्रतीत होता था कि इन आंखों में चिनगारियां जल रही हों

पहरेदार को देखा। पहरेदार खिलखिला कर हँस पड़ा और बोला "ऐसी ड्यूटी निभाते मैं बहुत देख चुका हूँ। हरएक के दिल की बातों को आँखों से भाँप जाता हूँ। यहाँ का बहुत पुराना नौकर हूँ। काफी तजुर्बा हो चुका है।" क्षण भर रुककर बोला "सुनो जब तुम भरी नजर बचाकर मीनार पर आये तभी मैंने समझ लिया था कि तुम कुछ गजब करने आए हो। बोल भी नहीं रहे हो। मत बोलो पर यह बड़ी देर की लम्बी चुप्पी तुम्हारे दिल के बुरे इरादों को नहीं छिपा सकती?" और वह मौन होकर फिर बीड़ी पीने लगा। वह धुआँ दंभ के साथ आसमान की ओर छोड़ रहा था। कभी-कभी वह गोलाकार धुआँ छोड़ने की भी असफल चेष्टा करता था।

युवक अपने हाथ की बुझी बीड़ी को तोड़ते हुए बड़बड़ाया 'सब बकवास है, जाओ अपना काम करो।"

'मैं बकवास करता हूँ?" वह विस्मय से उसके सन्निकट आकर बोला अच्छा फिर तुम यहाँ क्यों आए थे?"

युवक इस समय दुखी और व्यंग भरी हँसी-हँस पड़ा। दार्शनिक की भाँति भारी स्वर में बोला "मीनार पर चढ़कर तुम्हारी इस दुनिया को देखने। यह पता लगाने कि इस विराट दुनिया में मेरा अपना क्या अस्तित्व है। मेरे इस छोटे से जीवन का क्या मूल्य है?'

पहरेदार उस युवक की भारी बातें न समझा। अपनी मूर्खता को छिपाने के लिए वह अपने होंठो पर रूखी-सूखी मुस्कान लिए अपनी नियत जगह पर आ गया। युवक दूब को तोड़ रहा था और पहरेदार को प्रश्न भरी दृष्टि से देख रहा था। कभी-कभी वह दूब के दो-चार तिनके मुँह में दबाकर चबाने भी लगता था।

थोड़ी देर बाद उस युवक ने मीनार की ओर आते हुए एक अन्य युवक को देखा। पहले युवक की नसों में गर्मी दौड़ गई। वह शीघ्रता से उठा और पहरेदार के पास चला आया। व्यंगमिश्रित स्वर में धीरे धीरे बोला 'क्यों पहरेदार साहब मैं इस आदमी के साथ ऊपर जा

पहरेदार को देखा। पहरेदार खिलखिला कर हँस पड़ा और बोला "ऐसी तेज निगाहें मैं बहुत देख चुका हूँ। तुरन्त ही दिल की बातों को आँखों से भाँप जाता हूँ। यहाँ का बहुत पुराना नौकर हूँ। काफी तजुर्बा हो चुका है।" क्षण-भर रुककर बोला "जभी तुम भरी नजर उठाकर मीनार पर आये तभी मैंने समझ लिया था कि तुम कुछ मतलब करने आए हो। बोल भी नहीं रहे हो। मत बोलो पर यह बड़ी देर की लम्बी चुप्पी तुम्हारे दिल के बुरे इरादों को नहीं छिपा सकती?" और वह मौन होकर फिर बीड़ी पीने लगा। वह धुआँ दंभ के साथ आसमान की ओर छोड़ रहा था। कभी-कभी वह गोलाकार धुआँ छोड़ने की भी असफल चेष्टा करता था।

युवक अपने हाथ की बुझी बीड़ी को तोड़ते हुए बड़बड़ाया "सब बकवास है जाओ अपना काम करो।"

"मैं बकवास करता हूँ?" वह विस्मय से उसके सन्निकट आकर बोला "अच्छा फिर तुम यहाँ क्यों आए थे?"

युवक इस समय रूखी और व्यंग भरी हँसी-हँस पड़ा। दार्शनिक की भाँति भारी स्वर में बोला "मीनार पर चढ़कर तुम्हारी इस दुनिया को देखने। यह पता लगाने कि इस विराट दुनिया में मेरा अपना क्या अस्तित्व है। मेरे इस छोटे से जीवन का क्या मूल्य है?"

पहरेदार उस युवक की भारी बातें न समझा। अपनी मूर्खता को छिपाने के लिए वह अपने होंठों पर रूखी-सूखी मुस्कान लिए अपनी निश्चित जगह पर आ गया। युवक दूब को तोड़ रहा था और पहरेदार को प्रश्न भरी दृष्टि से देख रहा था। कभी-कभी वह दूब के दो-चार तिनके मुँह में दबाकर चबाने भी लगता था।

थोड़ी देर बाद उस युवक ने मीनार की ओर आते हुए एक अन्य युवक को देखा। पहले युवक की नसों में गर्मी दौड़ गई। वह शीघ्रता से उठा और पहरेदार के पास चला आया। व्यंगमिश्रित स्वर में धीरे धीरे बोला "क्यों पहरेदार साहब मैं इस आदमी के साथ ऊपर जा

बहुत नाराज़ है। किसी के पीछे और किसी के बस। पहरेदार ने अपनी मूछों पर ताव दिया।

दूसरे युवक ने उसे एक पल के लिए देखा और बिना कुछ कहे वह सीढ़ियों की ओर बढ़ गया। पहरेदार ने मुँह बिचकाकर कहा "आज किसी भी आने वाले का मूड अच्छा नहीं है। जाओ तुम भी उसके साथ देख आओ कि यह दुनिया कितनी बड़ी है?"

पहला युवक भी लपक कर सीढ़ियों पर चढ़ गया।

सीढ़ियों पर घोर अन्धेरा था। पर हर घुमाव पर एक छोटी-सी खिड़की थी। पहले युवक ने जिसके मुख की व्यग्रता और असंतोष कुछ कम हो गया था एक घुमाव की खिड़की के प्रकाश में दूसरे युवक के अन्तर्वेदना से दहकते हुए चेहरे को देखा तो उसके अधरों पर घृणा की एक मुस्कान थिरक गई। दूसरे युवक ने अपनी गति को धीमा किया और अपने अपने बालों में एक चुटकी को ओर से पकड़ते हुए उसने पहले युवक की ओर देखा तथा अपने सम्पूर्ण शरीर को एक विचित्र झटका दिया।

पहले युवक की नज़र एक पीछा करने वाले की भाँति झुक गई। वह एकदम गम्भीर हो गया। फिर जाने क्यों सीटी बजाने लगा?

दूसरा युवक धीरे धीरे घुमाव पार कर रहा था। मीनार का गुम्बद नज़दीक आ रहा था। अप्रत्याशित दूसरा युवक एकदम रुक गया। उसके रुकते ही पहला युवक एक झटके के साथ उसके पास आ गया। दोनों की नज़रें एक हुईं और दोनों ने अपने अपने चेहरे के उग्र भावों एवं घृणा भरी दृष्टि [illegible] दूसरे का [illegible] दोनों उसे अत्यन्त धीरे धीरे, [illegible] हुए।

गुम्बद

प्रिय रोमी

तुम मेरे जीवन की मधुर धड़कन और नयनों की ज्योति हो पर यह बेरहम समाज हम दोनों को मिलने नहीं देता। मेरी मृत्यु के बाद तुम अपने जीवन को व्यर्थ मत खोना और मुझे भूल जाने का प्रयास करना। चाहो तो तुम किसी और से विवाह कर सकती हो। मेरे हृदय में तुम्हारा प्यार सदा बासन्ती पुष्प की तरह रहा है और मृत्यु के बाद भी रहेगा।

तुम्हारा अभागा प्रेमी
—सागर

पहले युवक ने पत्र को फाड़ते हुए कहा "कमबख्त कहता था कि आत्महत्या मूर्खता है।" और उसके होठों पर जीवन भरी मुस्कान दौड़ गई।

× × ×

दूसरे युवक ने भी विस्मय के साथ पहले युवक के पत्र को पढ़ा।
मेरे साथियो,

मैं ग्रेजुएट हूँ और निरन्तर तीन वर्षों की बेकारी से तंग हूँ। और सिफारिश के अभाव में मुझे कहीं भी काम नहीं मिल रहा है।
मैं गत तीन दिनों से भूखा भी हूँ जीवन के सारे रास्ते बन्द हो गए हैं। इसलिए 'मीनार' पर चढ़कर आत्महत्या कर रहा हूँ। मेरे बाद किसी को भी न सताया जाए। मेरी आखिरी इच्छा है कि देश में समाजवादी व्यवस्था की स्थापना हो और आर्थिक विषमताएँ मिटें।

दूसरे युवक ने पत्र को फाड़ते हुए कहा "भूखा कहीं का! आत्महत्या को पाप बता रहा था।" और उसके अधरों पर वैसी ही जीवन भरी मुस्कान दौड़ गई।

दूसरे की हार देख कर अपनी हार विजय में परिणत हो गई थी।

प्रिय रोमी

तुम मेरे जीवन की मधुर धड़कन और नयनों की ज्योति हो पर यह बेरहम समाज हम दोनों को मिलने नहीं देता। मेरी मृत्यु के बाद तुम अपने जीवन को व्यर्थ मत खोना और मुझे भूल जाने का प्रयास करना। चाहो तो तुम किसी और से विवाह कर सकती हो। मेरे हृदय में तुम्हारा प्यार सदा बासन्ती फूल की तरह रहा है और मृत्यु के बाद भी रहेगा।

तुम्हारा अभागा प्रेमी
—सागर

पहले युवक ने पत्र को फाड़ते हुए कहा "कम्बख्त कहता था कि आत्महत्या मूर्खता है।" और उसके होठों पर जीवन भरी मुस्कान दौड़ गई।

× × ×

दूसरे युवक ने भी विस्मय के साथ पहले युवक के पत्र को पढ़ा।

मेरे साथियो

मैं ग्रेजुएट हूँ और निरन्तर तीन वर्षों की बेकारी से तंग हूँ। और सिफारिश के अभाव में मुझे कहीं भी काम नहीं मिल रहा है।
मैं अब तीन दिनों से भूखा भी हूँ जीवन के सारे रास्ते बन्द हो गए हैं। इसलिए 'मीनार' पर चढ़कर आत्महत्या कर रहा हूँ। मेरे बाद किसी को भी न सताया जाए। मेरी आखिरी इच्छा है कि देश में समाजवादी व्यवस्था की स्थापना हो और आर्थिक विषमताएँ मिटें।

दूसरे युवक ने पत्र को फाड़ते हुए कहा "झूठा कहीं का। आत्महत्या को पाप बता रहा था। और उसके अधरों पर वैसी ही जीवन भरी मुस्कान दौड़ गई।

दूसरे की हार देख कर अपनी हार विजय में परिणत हो गई थी।

---

खोल कर अपनी बीबी की साड़ी को तहमद के रूप में लपेट लिया था और चारमीनार सिगरेट निकाल कर होंठों से लगा ली थी।

'मुन्ने जा माचिस ला।'

मुन्ना पूर्ववत उँगलियाँ चाटता हुआ चला गया।

फिर उसने पुराने तकिये का सहारा लिया और विचारमग्न हो गया। मुन्ना माचिस ले आया था। उसने सिगरेट जलायी। दो चार लम्बे कश खींच कर उसने आवाज लगायी 'मुन्नी मम्मी को जा कर कहना चाय बना दे।'

उसकी मम्मी सरस्वती ने अपनी पतली आवाज में भीतर से ही कहा 'मैं चाय बना कर लाती हूँ।'

वह ध्यानमग्न-सा सिगरेट फूँकता रहा। पहली सिगरेट समाप्त हो गयी थी। दूसरी उसने अपनी सिगरेट द्वारा जला ली। राख एक टूटी हुई प्लेट में इकट्ठा हो रही थी। धुआँ आर-पार खिड़की के न होने की वजह से ऊपर कई सिरों में उड़ रहा था, जिससे घुटा-घुटा वातावरण हो गया था।

चाय की गन्दी-सी मोटी प्याली रखते हुए सरस्वती ने पूछा 'सब्जी लाए?'

'नहीं भाई भूल गया।' उसने चाय की चुस्की ली और सिगरेट का धुआँ बाहर की ओर छोड़ा पर हवा विपरीत होने की वजह से वह वापस बैठक में आ गया। घुटन और बढ़ गयी।

सरस्वती ने मुँह फेर लिया और उत्तप्त स्वर में बोली 'सब्जी नहीं लाये फिर मैं बनाऊँगी क्या? जाइए और मुझे बाजार से सब्जी ला कर अभी दीजिए।'

'देखो सरो मुझे तंग मत करो। जो हो बना दो। अब ऐसी थकान में मुझसे बाजार नहीं जाया जा सकता। थक गया हूँ पूरी तरह। दफ्तर में बहुत काम था। सिर में दर्द भी है। दाल बना लो।'

'हमेशा-हमेशा की बात मुझको अच्छी नहीं लगती।' इस बार उसके स्वर का अंदाज बदल गया था। वह रूठी हुई सी लग रही थी 'रोज

वह सरकारी दफ्तर में एम० डी० सी है। मन्ने रुपये पाता है। बहुत भावुक है और उसकी भावना सपनों के चारों ओर लिपटी रहती है। उसकी महत्त्वाकांक्षा को उकसाती रहती है। उसे प्रेरित करती है अपनी कल्पनाओं को साकार करने को।

जब वह स्कूल में था तब बहुत अच्छा अभिनय करता था। वह विदूषक बनता था और दर्शकों को अपने हास्य अभिनय से खूब हँसाता था। उसके शहर में पेशेवर नाट्य-पार्टियाँ भी कभी-कभी उसे अपनी मंडली में शामिल करती थीं। उसका सम्मान और आदर करती थीं। फिर उसने मैट्रिक पास किया। विवाह किया। तीन बच्चे भी हुए। सपनों और परिस्थितियों में संघर्ष हुआ। नौकरी करके माँ-बाप से दूर, पराये शहर में आ गया।

माँ-बाप को एक वर्ष तक एक पैसा भी नहीं भेजा। असल्में जब वह बहुत ही तंगी में हुआ तो बच्चों व पत्नी को घर जरूर भेज दिया करता था। परिणाम स्वरूप माँ का स्नेह भी उसने खो दिया। एक बार माँ ने साफ-साफ लिख भी दिया कि अपनी बीवी और बच्चों को मेरे पास मत भेजा करो मेरे पास धन का कुआँ नहीं है जो उसमें से रुपये निकाल निकाल कर तुम लोगों को खिलाती रहूँ।

और इस घटना के तीन बाद उसने नौकरी छोड़ दी। वह एक नाटक मंडली में सम्मिलित हो गया। दो माह के बाद वह मंडली टूट गयी और मार्गद में बड़ी अनुनय विनय और दौड़ धूप के बाद पहले वाली नौकरी वापस पायी।

लेकिन अकांक्षाएँ उसके कल्पना लोक में छायी रहीं। अपने आप से तीव्र असंतोष लिये हुए वह जी रहा था। सुबह-शाम वह दफ्तर जाता और घर में आकर पड़ जाता। उसे हर घड़ी लगता कि उसके जीवन में तनाव ही तनाव है और हर पल मुर्दा है इतना मुर्दा कि उसमें सह जता से रहा भी नहीं जा सकता। और वह सोचता है कि हम सभी मुर्दा हैं, इतने मुर्दे कि हममें अपने जीवन्त सुखी क्षणों को प्राप्त करने की

उसकी पत्नी भी उसके कार्य की तारीफ करेगी और वह उसके लिए एक अच्छी-सी सोने की अंगूठी लाभ के रुपयों की बना कर देगा । वह सुख के सपनों में खोया रहा । झूलता रहा ।

उसने उस दिन दफ्तर से छुट्टी ले ली । वह संतोष के पास गया । उसे अपनी योजना सुनायी ।

संतोष की आँखों में गजब की चमक दीप्त हो उठी । कुटिल भरी मुस्कान बिखेरता हुआ वह बोला 'पैसा खरच पड़ेगा । नाटक के तुम बादशाह हो और दया रूप की अभिनेत्री है । दोनों की जोड़ी खूब रहेगी ।

और आनंद ने बड़ी मेहनत से एक नाटक लिखा । जैसी योग्यता वैसा नाटक ! हर रात को अभिनेता संतोष अपनी मित्र मंडली को इकट्ठा करके खूब खान-पान उड़ाता था । धीरे धीरे पूंजी आधी रह गयी । एक दिन चिन्तित स्वर में आनंद ने पूछा 'संतोष जी सौ रुपयों में से सौ ही बचे हैं । नाटक कैसे होगा ?

'तुम इसकी चिंता मत करो । बस पचास रुपये दया को एडवांस भेज दो और उसे लिख दो कि हमारा तार पाते ही वह चली आये ।

यह भी काम हो गया । नाटक की तारीख भी तय हो गयी । दो दिन पहले तार दे दिया गया । उसने जवाब दिया 'दो सौ रुपये पहले भेज दो ।

आनंद के पाँवों के नीचे से ज़मीन खिसक गयी । वह संतोष के पास गया । संतोष ने गंभीर हो कर कहा 'साली ने धोखा दे दिया । इन अभिनेत्रियों की कोई जात नहीं होती । अब क्या करें ? मुझे ऐसा गुस्सा आता है कि जा कर साली को पीटूं ।

'भाई अभी इन बातों से कोई फायदा नहीं । अभी तो कुछ करो मेरी बीवी के जेवर गिरवी हैं ।' उसने कपकपाते स्वर में कहा 'मैं बरबाद हो जाऊँगा संतोष ! मैं अपनी बीवी को अपना मुँह नहीं दिखा पाऊँगा ।

संतोष ने साफ पल्ला झाड़ते हुए कहा 'मैं क्या कर सकता हूँ ।

सरो का मन भर गया है। उसमें कुछ प्रतिक्रिया नहीं होती है। वह खामोश रहती है और मार्तंड परेशान। जीवन इसी घुटनदार खावर्द में सिसकता हुआ गुजर रहा है गुजरता रहेगा।

और कभी-कभी सरो भी चिढ़ कर कहती है 'आप मुझे अधिक तंग न करें। मैं बहुत दुख हूँ दुख ! आप विश्राम क्यों नहीं करते ?

और दोनों प्राणी समुद्र के अंतर में डूबे जाते हैं जैसे उनके चारों ओर मुर्दा तक जीवित हो गये हैं और उन्हें अपने में लील रहे हैं। और वे इतने टूट गये हैं कि उन्हें मिटा नहीं सकते।

---

# एक इन्सान की मौत एक इन्सान का जन्म

●

कार्नेस स्ट्रीट के बस स्टैंड पर, जहाँ सन्ध्या का हल्का हल्का अंधेरा छाने लग गया था वहाँ अनेक लड़कियाँ बगल में पुस्तकें दाबे खड़ी थीं। वे सब हँसमुख थीं ही साड़ियाँ पहने हुए थीं और उनके चेहरों पर आपसी हँसी-मजाक से उत्पन्न ताजगी दिखाई पड़ रही थी। लड़कियाँ आपस में बात चीत कर रही थीं। कभी-कभी उनमें से कोई एक काली सी लड़की अंग्रेजी में फर्राटे से बोलकर सभी का ध्यान अपनी ओर आकर्षित कर लेती थी। मैं भी उस झुण्ड को निहारता रहा। न जाने कितनी बसें आईं और गुजर गईं क्योंकि उस स्थान से जाने वाली प्रत्येक बस मेरे गन्तव्य स्थान को जाती थी।

एकाएक एक भारी हाथ पीछे से मेरे कन्धे पर पड़ा। मैं एकदम चौंका। तुरन्त घूम कर देखा—महेश था। उसकी दृष्टि और मुस्कान दोनों में रहस्य भरा हुआ था। वह कुछ देर तक मुझे उसी दृष्टि से देखता रहा और मैं इस अप्रत्याशित मिलन के कारण अवाक् हो गया। मुख से कुछ बोला नहीं गया।

तभी उसने उसी मुस्कान के साथ कहा— "पहचाना नहीं मुझे?" और वह खिलखिलाकर अट्टहास में खो गया।

"तुम्हें कैसे भूल सकता हूँ?" मैंने अपनी आत्मीयता से

गम्भीर स्वर में कहा, "तुम्हारे साथ मेरे अत्यन्त ही महत्त्वपूर्ण क्षण गुजरे हैं। बताओ आजकल क्या चल रहा है?"

"कुछ नहीं।" उसने तुरन्त कहा।

"क्या मतलब?"

"बस कुछ नहीं। कोई काम तुम्हारे ध्यान में हो तो बताना आज-कल मैं बड़ी तंगी में हूँ।" और वह मुझे समीप के एक रैस्तराँ में चाय पिलाने को ले गया।

हम दोनों गिलासों में बहुत ही कड़क चाय पीने लगे। मैंने अपनी दृष्टि रैस्तराँ में लगे किसी बंगाली चित्र के मैले पोस्टर पर जमा कर पूछा, "फिर तुम्हारे उस साप्ताहिक का क्या हुआ? उस प्रेस का क्या हुआ?"

उसके चेहरे पर संकोच की रेखाएँ दौड़ गईं। अब मेरी दृष्टि बहुत पैनी और तेज हो गई थी तथा उसके मुख पर अपलक लगी हुई थी। वह इधर-उधर ताकने लगा और उसने झट से चाय का जलता हुआ एक बड़ा घूँट लिया जिससे उसकी आँखों में पानी तैर आया। अपने रूमाल से अपनी आँखों को पोंछता हुआ वह बोला, "सभी कुछ चला गया चन्द्र भैया, सभी कुछ। अब तो यह शरीर रह गया है और इन्सान का शरीर जिसमें पुरुष का उतनी फूटी कौड़ी भी नहीं उठती। वह जरा भर रुका और मेरी ओर देखता हुआ व्यथापूरित स्वर से बोला, "कोई काम दिलाओगे न? तुम्हें शायद यह मालूम नहीं है कि मुझे टाइप भी करना आता है। मेरी स्पीड ४०-४५ की है।"

मैंने उससे प्रश्न किया, "लेकिन तुम तो घर के अमीर हो। तुम्हारे अपने घर का बड़ा व्यवसाय है, फिर ऐसी दिक्कत क्यों?"

वह चुप रहा। मेरी प्रश्न भरी दृष्टि उस पर जमी हुई थी। चाय के गिलास खाली हो गए थे। वह हठात उठता हुआ बोला, "छोड़ो इन बातों को। बताओ तुम कलकत्ता कितने दिन और रहोगे? बड़े सालों के बाद आए हो? शायद चार-पाँच साल बाद।"

गम्भीर स्वर में कहा "तुम्हारे साथ मेरे अत्यन्त ही महत्त्वपूर्ण गुजरे हैं। बताओ आजकल क्या चल रहा है ?

"कुछ नहीं।" उसने तुरन्त कहा।

क्या मतलब ?"

"बस कुछ नहीं। कोई काम तुम्हारे ध्यान में हो तो बताना काम में करूँ तभी न हूँ।" और वह मुझे समीप के एक रेस्तरां में खिलाने को ले गया।

हम दोनों गिलासों में बहुत ही कड़क चाय पीने लगे। मेरी दृष्टि रेस्तरां में लगे किसी बंगाली फिल्म के भद्दे पोस्टर पर था पूछा "फिर तुम्हारे उस साप्ताहिक का क्या हुआ ? उस प्रेस का हुआ ?"

उसके चेहरे पर संकोच की रेखाएँ दौड़ गई। अब मेरी दृष्टि पैनी और तेज हो गई थी तथा उसके मुख पर अपलक जमी हुई वह इधर-उधर ताकने लगा और उसने कप से चाय का अंतिम एक बड़ा घूँट लिया जिससे उसकी आँखों में पानी तैर आया। रूमाल से अपनी आँखों को पोंछता हुआ वह बोला "सभी कुछ क्या चन्द्र भैया सभी कुछ। अब तो यह शरीर रह गया है और का शरीर जिसमें पुरुष का उसकी फूटी कौड़ी भी नहीं चलती। क्षण भर रुका और मेरी ओर देखता हुआ व्यथापूरित स्वर से "कोई काम दिलाओगे न ? तुम्हें शायद यह मालूम नहीं है कि मुझे भी करना आता है। मेरी स्पीड ४०-४५ की है।"

मैंने उससे प्रश्न किया "लेकिन तुम तो घर के अमीर हो। अपने घर का बड़ा व्यवसाय है, फिर ऐसी दिक्कत क्यों ?"

वह चुप रहा। मेरी प्रश्न भरी दृष्टि उस पर जमी हुई थी। गिलास खाली हो गए थे। वह हठात् उठता हुआ बोला "छोड़ो बातों को। बताओ तुम कलकत्ता कितने दिन और रहोगे ? बड़े

पूरे छह साल बाद। आधा युग बीत गया है। समय की रफ्तार भी कितनी तेज है? ऐसा प्रतीत होता है कि मैंने कलकत्ते को कल ही छोड़ा है।

हम दोनों बाहर आ गये। थोड़ी दूर पर कामक स्ट्रीट का पार्क था। हम दोनों सरदी का मजा लेकर चल रहे थे। अधूरी बात ने मेरे मन में उत्कंठा पैदा कर दी थी। मैंने उससे प्रश्न किया "नहीं भाई, बात क्या है यह मुझे बतानी ही होगी। यदि तुम आनाकानी करोगे तो मैं भूत की तरह तुम्हारे पीछे लग जाऊँगा और सारी रात तुम्हारा पीछा नहीं छोड़ूँगा।"

"बात यह है कि अभी मुझे एक जरूरी काम से जाना है। मैंने अपने एक मित्र को समय दे रखा है। उससे मुझे कुछ रुपए लेने हैं।"

"यह प्रोग्राम तुम्हारा कैंसल ही समझो। जब तक तुम मुझे सही स्थिति से अवगत नहीं कराओगे तब तक मैं तुम्हारा पिंड नहीं छोड़ने वाला हूँ। यह रात है और मैं हूँ। भूत की तरह पीछे लगा रहूँगा।"

"तुम ज़िद न करो। मुझे जाने दो।"

"नहीं जाने दूँगा।" मैंने बालक की तरह हठ करके कहा, "समझ में नहीं आता आखिर तुम मुझ से कोई बात छुपाते क्यों हो? जरा पिछले दिनों को भी याद करो, सचमुच प्रद्युम्न तुम बहुत बदल गए हो?"

पार्क के पास हम दोनों आ गए थे। अंधेरा गहरा हो गया था। पार्क की कुर्सियों पर थके-हारे युवक-युवतियाँ बैठी थीं। सरकारी बत्तियों का पड़ता हुआ प्रकाश उनके चेहरों की उदासियों को स्पष्ट कर रहा था। मेरा अनुमान था कि इस बड़े नगर में वे ही इन बगीचों की बेंचों तथा कुर्सियों पर बैठते हैं जिनके पास होटलों में खर्च करने के पैसे नहीं होते। बड़े बड़े चेहरे घूमते रहे मेरे आगे।

ट्राम की गड़गड़ाहट ने मेरा ध्यान भंग किया। हम दोनों ठीक लैम्प-पोस्ट के नीचे थे। प्रद्युम्न का चेहरा कुछ अवसादजनित विषण्णता से

"पूरे छह साल बाद। आधा युग बीत गया है। समय की रफ्तार भी कितनी तेज है? ऐसा प्रतीत होता है कि मैंने कलकत्ते को कल ही छोड़ा है।"

हम दोनों बाहर आ गये। थोड़ी दूर पर कालेज स्ट्रीट का पार्क था। हम दोनों सरदी का मजा लेकर चल रहे थे। अधूरी बात ने मेरे मन में उत्कंठा पैदा कर दी थी। मैंने उससे प्रश्न किया "नहीं भाई, बात क्या है यह मुझे बतानी ही होगी। यदि तुम आनाकानी करोगे तो मैं भूत की तरह तुम्हारे पीछे लग जाऊँगा और सारी रात तुम्हारा पीछा नहीं छोड़ूँगा।

"बात यह है भाई अभी मुझे एक जरूरी काम से जाना है। मैंने अपने एक मित्र को समय दे रखा है। उससे मुझे कुछ रुपए लेने हैं।"

"यह प्रोग्राम तुम्हारा फेल ही समझो। जब तक तुम मुझे सही स्थिति से अवगत नहीं करायोगे तब तक मैं तुम्हारा पिंड नहीं छोड़ने वाला हूँ। यह रात है और मैं हूँ। भूत की तरह पीछे लगा रहूँगा।

"तुम जिद न करो। मुझे जाने दो।"

"नहीं जाने दूँगा। मैंने बालक की तरह हठ करके कहा, "समझ में नहीं आता आखिर तुम मुझ से कोई बात छुपाते क्यों हो? जरा पिछले दिनों को भी याद करो सचमुच प्रह्लाद तुम बहुत बदल गए हो?"

पार्क के पास हम दोनों आ गए थे। अंधेरा गहरा हो गया था। पार्क की कुर्सियों पर थके-हारे युवक-युवतियाँ बैठी थीं। सरकारी बत्तियों का पड़ता हुआ प्रकाश उनके चेहरों की उदासियों को स्पष्ट कर रहा था। मेरा अनुमान था कि इस बड़े नगर में ये ही उन गरीबों की बेंचों तथा कुर्सियों पर बैठते हैं जिनके पास होटलों में खाना करने के पैसे नहीं होते। उड़े उड़े चेहरे घूमते रहे मेरी आँखें।

ट्राम की गड़गड़ाहट ने मेरा ध्यान भंग किया। हम दोनों ठीक लैम्प पोस्ट के नीचे थे। प्रह्लाद का चेहरा कुण्ठाजनित विवशता से

मालूम है कि आजकल वह चार लेकर चालीस सिल रहा है।"

मैं उन्हें केवल देखता रहा। जब उन्होंने एक साथ यह कह कर चुप्पी साधी तब मैंने विनीत स्वर में कहना शुरू किया "बाबू जी। आपने मुझे पहचाना नहीं। मैं हूं चन्द्र बीकानेर।"

"अरे चन्द्र बेटा आओ-आओ प्रह्लाद की माँ देखो चन्द्र आया?"

जिन्दगी ने अपनी निर्दयता से जिसकी हर वस्तु छीन ली है ऐसी कंकालवत् एक वृद्धा मेरे समक्ष खड़ी हो गई। उसने मुझे थोड़ी देर देखा फिर ममता भरे स्वर में बोली 'आँखों की ज्योति भी जाती रही बेटा बड़ी मुश्किल से चेहरा पहचान पाती हूँ एक कपूत सारे कुटुम्ब की नैया को डुबो देता है। आ बेटा आ तेरे लिए चाय बनाऊं?"

"नहीं माता जी चाय पीने के बाद ही बिस्तरा छोड़ता हूँ। बड़ी गंदी आदत पड़ गई है। प्रह्लाद कहाँ है?"

उसके बाप ने पगड़ी पहन ली थी। कोट को परखते हुए वह बोले "हमारे लिए वह मर गया और हम उसके लिए मर गए। बेटा उसने हमें कहीं का नहीं रखा समाज में इतना जलील करा दिया है कि हम गर्दन ऊँची उठाकर भी नहीं चल सकते। पन्द्रह-हजार का भुगतान करने के बाद मैंने अपना हाथ रोक लिया। शायद तुम्हें नहीं मालूम? हो भी कैसे? तुम्हारे जाने के बाद वह कुछ रईसजादों के फेर में पड़ा। उनसे मित्रता करने के लिए उसका मन लालायित हो उठा। अपनी हैसियत की परवाह किए बिना वह उनके साथ अनाप-शनाप खर्च करने लगा। धीरे-धीरे वह जुओं में आने लगा। ताश खेलने लगा। पहले एक आना प्वाइंट और बाद में एक रुपया। जमा हुआ धंधा उखड़ने लगा। पत्र बन्द हो गया। प्रेस बिक गया। फिर वह रात-रात भर घर नहीं आता। जुए के अड्डे पुकारने लगा और एक दिन एक पुल के अड्डे में कई जुआरियों के साथ वह भी पकड़ा गया। अखबारों ने खबरें छापीं यद्यपि उसमें कई रईसजादे भी थे नतीजा यह निकला की खानदान की शान मिट्टी में मिल गई।" उन्होंने गहरी सांस लेकर कहा "मैंने सोचा कि

तभी बाबू जी ने प्रस्ताव उपस्थित किया "मिन्नी का भया के लिए चाय बना ही ला।" मिन्नी चली गई। उसका करुणा-प्लावित मुख मेरे सम्मुख बड़ी देर तक नाचता रहा। पलकों की नीचे तैरती दर्द की छायाएँ उदास-उदास रेखाएँ। मेरा मस्तक पसीज गया। चाय पीकर मैं बैठा ही बाड़ी के मुख्य द्वार पर पहुँचा वैसे ही मिन्नी ने मुझे पुकारा "भैया।"

मैं रुक कर गया था पर मैंने कोई उत्तर नहीं दिया।

"भैया! आप भी प्रमोद को समझाइए न उसके कारण सारे परिवार पर संकट आ पड़ा है। सभी दुखी हैं।" उसका स्वर जरा गीला पूरित हो गया "और मुझ पर तो दुख का पहाड़ टूट पड़ा है। जेल के कैदी की तरह जीवन हो गया है मेरा हर कदम पर माँ खड़ी रहती है मानो मेरा अपना कोई व्यक्तित्व नहीं मेरी अपनी कोई अस्मिता नहीं जैसे मैं अपना भला-बुरा जानती ही नहीं हूँ। हर घड़ी माँ मुझ से जली हुई सी बोलती है। भाई भैया के कारण सभी ओर उसका दुःख मुझे भोगना पड़ रहा है। जानते हैं आप मेरी पढ़ाई बीच में ही छुड़वा दी वर्ना मैं अब मैट्रिक पास कर लेती मुझे किसी से हँसकर बातचीत नहीं करने दी जाती है यहाँ तक कि अपने छोटों से भी। पड़ोसियाँ कहती हैं कि तू आजन्म कुँवारी रहेगी। पुजारी जी खानदान को अपने बिरादरी-समाज में कोई भी बहू नहीं बनाएगा और बाबू जी मुझे अभागी निरभागी ही कहा करते हैं। मैं आपसे हाथ जोड़ती हूँ कि आप भैया को समझाएँ, उनसे कहिए कि वह जिस मिट्टी के लिए प्राण देने को तत्पर रहते थे उसकी जरा दुर्दशा तो देखिए।" मिन्नी की आँखें सजल हो गईं। मेरा मन भी भारी हो गया। तभी 'मिन्नी-मिन्नी' की करुण पुकार हुई और मैं उनसे विदा लेकर चला आया। आते-आते प्रमोद का पता भी पूछ आया।

चौथे रोज मैं प्रमोद के घर पहुँचा। मुहल्ले का नाम मुहल्ला ' एक छोटी सी बाड़ी में वह एक कमरा लेकर रहता था। कमरे की खिड़की

पड़ा "तुम्हें मैंने मना किया था फिर भी तुमने अपने मन की पूरी की। तुम्हारी यह प्रवृत्ति मुझ से सहन नहीं हो सकती।"

मैं उठ खड़ा हुआ और बोला "अपनापन मुझे यहाँ तक खींच लाया। जिसने सौहार्द और बन्धुत्व में विलय कर दिया। प्रभुदा! गुस्सा करना छोड़ दो।" मेरा स्वर अन्त में भारी हो गया।

"नहीं ऐसा अब नहीं छूटता। तुम समझते हो कि मैंने चेष्टा नहीं की। बहुत की पर हर बार हिस्टीरिया के रोगी की तरह मेरा मन कुएँ के मुँह पर जाने के लिए छटपटाने लगता है। बीबी का अनुरोध बच्चों की दयनीयता और घर की तबाही सभी कुछ उस समय के पीछे ओझल हो जाते हैं और मैं...।" वह एक दम रुक गया "तुम यह नहीं जानते कि मैं किसी को कितना चाहता हूँ। इस बहन को मैंने फूलों की डाली की तरह अपने इन हाथों से पाला-पोसा है। इसके एक-एक आँसू को सुखाने के लिए मैंने सौ-सौ मुस्कान बिखेरी है। किन्तु क्या करूँ? इसी बहन के जीवन को मैंने जहर बना दिया है। मैं इसके दर्द को खूब जानता हूँ पर मेरी परवशता सबसे अधिक शक्तिमान और क्रूर है।"

वह पश्चात्ताप की आग में जल रहा था। कमरे में सन्नाटा छा गया। मिन्नी की आँखें भरी-भरी सी हो गईं। विषम-विचार चारों ओर व्याप्त सा हो गया।

मैंने आत्मविश्वास के साथ कहा "मनुष्य तत्पर हो तो प्रत्येक दुर्गुण छोड़ सकता है। संसार में असम्भव कुछ भी नहीं है।"

वह तरल भरी हँसी हँस पड़ा "सूक्तियाँ बोलने में बड़ी सहज होती हैं पर प्रयोग में उतनी ही दुष्कर हैं। खैर, जब तुम सभी लोग ऐसा ही समझते हो तो समझते रहो। मैं जुआ मरने पर ही छोड़ूँगा। अब तुम जा सकते हो।"

मैंने जाते हुए गुस्से से कहा "तुम्हारे साथ कोई मजबूरी नहीं है तुम बरबादी पर उतर आये हो और जो व्यक्ति बरबादी पर उतर आता है उसे कोई भी शक्ति वापस नहीं ला सकता।" मैं दुःख की

तरह चला आया।

लगभग चार साल बाद मैं एक सम्मेलन में भाग लेने के लिए कलकत्ता पुनः आया। सम्मेलन से निवृत्त होने के बाद एक दिन हम लोग चौरंगी पर घूम रहे थे कि एकाएक मुझे प्रह्लाद की सूरत से कुछ मिलता-जुलता कोई व्यक्ति दिखाई पड़ा। उसे देखते ही मुझे प्रह्लाद याद हो आया। दूसरे दिन मैं उसी छोटी सी बाड़ी में पहुँचा। वहाँ न मालूम हुआ कि प्रह्लाद यहाँ से चला गया है। मैंने सोचा कि शायद किराया न चुकाने की वजह से मकान-मालिक ने उनका सामान नीलाम करा दिया होगा। मैं उनके बाद भी बाड़ी गया।

द्वार पर बूढ़ा-सूखा सा एक इन्सान मुझे दीखा। उसकी दाढ़ी बढ़ी हुई थी और उसने मैली-सी धोती पहन रखी थी। उसकी आँखें भीतर धँसी हुई थीं और वह बूढ़ा-सा लग रहा था। मैं उसके सामने खड़ा हो गया। वह फीकी मुस्कान के साथ बड़े ही धीमे स्वर में बोला "आओ चन्दू कब आए भैया? बाबू जी ऊपर हैं। मैं थोड़ी देर में आता हूँ।

मैं उसकी गम्भीरता से उससे कुछ भी प्रश्न नहीं कर पाया। चुपचाप ऊपर चला गया। एक अजीब-सी उदासी वहाँ के वातावरण को घेरे हुए थी घुटन और तड़प! बाबू जी हिसाब-किताब में तल्लीन थे। मैंने उनका ध्यान भंग किया। वह मुस्कराते हुए बोले "आओ बेटा आओ कब आए?

"कुछ दिन हो गए।"

और आए ही अब?"

"फुर्सत नहीं मिली।"

'बैठो चाय तो पीओगे न? अरे मैं भी क्या हूँ इसके बिना तुम्हें पूछ रहा हूँ। प्रह्लाद की माँ! चाय तो बना ला। और वह थोड़ी देर तक स्तब्ध से बैठे रहे। मुझे निहारते रहे। मेरे देखते-देखते उनकी आँखें भर आई। मैंने चकित होकर पूछा 'क्या बात है बाबू जी?

बाबू जी ने थूक निगलते हुए बड़ी कठिनाई से कहा पिछली बार

तुम्हें मिली मैं चाय पिलाई थी और आज मिली ।

"क्यों मिली को क्या हुआ ?" मैंने व्यग्रता से पूछा ।

"मिली हमें सदा के लिए छोड़कर चली गई ।

मैं पत्थर हो गया । बाबू जी मेरे सामने आठ-आठ आँसू बहा रहे थे । माँ भी आकर रोने लगी थी । कितने क्षण बीते मैं नहीं जानता परन्तु जैसे ही मैं होश में आया मैंने अनुभव किया कि मैं रो रहा हूँ । मैंने रुँधे स्वर में कहा "क्या हुआ मिली को ?"

"मैं बताऊँ ?" रंगमंच के अभिनेता की तरह प्रकाश ने कमरे में प्रवेश किया । मेरी प्रश्नभरी आँख उसकी ओर उठ गई । वह खड़ा खड़ा हँसते स्वर में बोला "मैंने उसे मार दिया । मैंने उसकी हत्या कर दी । मेरे जुआरी ने उस कली के सारे सपनों को मिटा कर रख दिया । चन्द्र । अब मैं जुआरी नहीं हूँ । मैंने जुआ खेलना बन्द कर दिया । अब मैं नौकरी करता हूँ पर वे दो आँखें ? नहीं नहीं मैं उन्हें नहीं भूल सकता । मिन्नी की आँखें नहीं भूली जा सकती । और वह अबोध बालक की तरह रोता हुआ भीतर चला गया ।

चाय के प्याले ठंडे हो गए ।

मैं उन्मन-सा उठा भाभी के पास गया । भाभी बेचारी सूख सूखकर पिंजर हो गई थी । चेहरा उभरी हुई हड्डियों की वजह से कुरूप लगने लगा था । मैंने कृत्रिम हँसी के साथ अनिच्छा से परिहास किया "अब क्यों दुबली हो रही हो ?"

भाभी कुछ देर मेरी ओर देखती रही और बाद में खिड़की की राह अनन्त पर दृष्टि फैला कर बोली "पता नहीं क्यों आपके भैया के इस रूप का मुझे उस रूप से अधिक भय लगता है ? यह प्रशान्त शान्ति यह असह्य मौन यह एकरसता और यह उदासीनता सच मैं उनके इस अमूल परिवर्तन से हर घड़ी चिन्तित रहती हूँ । हर घड़ी आशंका बनी रहती है कि कोई अघट होने वाला है कोई आँधी आने वाली है । चन्द्र भैया अब वह सहज नहीं है ।

"यह सहन भी हो जाएगे। बहन का आधार है न ?"

"हाँ मिन्नी ने आत्महत्या की ।"

"आत्महत्या ?"

"हाँ।" उसने टूटे स्वर में कहा "उस रात ज़ोर का तूफान आया था भयानक तूफान ! तूफान के साथ बादलों की भयावह गर्जना मूसलाधार वर्षा। तब मिन्नी बाई इस कमरे में अकेली सोती थी पता नहीं कब वह बाहर गई और कब उसने छत से कूद कर प्राण दिए, वह सब अचानक रात को कोई भी नहीं जान सका। बाबू जी को सुबह ही पता चला। हंगामा मच गया। हमें उस बाड़ी में बुलाया गया। सुनते ही वह बेहोश हो गए। बड़ी मुश्किल से यहाँ लाए। हाय ! कितना वीभत्स दृश्य था ? मैं उन्हें नहीं देख सकी। और वह पागलों की तरह हाहाकार करने लगे। उन्होंने अपना सिर फोड़ लिया मूर्छित हो गए। मिन्नी बाई ने मरने के पूर्व एक पत्र लिखा था अपने भैया के नाम।" भाभी उठी और वह पत्र निकाल कर ले आई। तोतरकर पढ़ने लगी—भैया ! मैं सदा के लिए जा रही हूँ। बहन एक ओस चिरैया होती है एक न एक दिन उसे दूसरे की बगिया में जाना ही पड़ता है। हँसती गाती उड़ती महकती सभी का अटूट अनुराग लिए हुए वह दूसरे की गृहलक्ष्मी बन जाती है। बाप का लाड़ माँ की ममता और भैया का दुलार सभी कुछ उसके अनुराग की विदाई के समय उसके अन्तस में केन्द्रीभूत हो जाते हैं। और मेरी इस अनन्त यात्रा की बेला में सभी का प्यार मेरे साथ है किन्तु तुम्हारा नहीं। क्योंकि तुम शैतान के हुक्म से चलते हो तुम्हारे भीतर का इन्सान मर चुका है। तुम से प्रार्थना है कि मेरी अर्थी को अपने दिल में उस शैतान को बसाए हुए मत छूना। शैतान का स्पर्श मेरे परलोक को भी इहलोक की तरह बिगाड़ देगा। अगर छूओ तो अपने भीतर नए इन्सान को जन्म देकर जो मुझ जैसी अभागी बहन का जीवन न ले बल्कि उसे युगों-युगों तक खुशियाँ लौटाता रहे। जिसके स्पर्श से अलौकिक आनन्द मिले" "भैया ! मरने

में पहले मेरे मन में किसी का दुख है तो तुम्हारा ! तुम मुझे बचपन में मिन्नी कहते थे। जानते हो मिन्नी (बिल्ली) की आँख कितनी तेज होती है, अँधेरे में भी चमकती है, उस मिन्नी की बड़ी-बड़ी आँखों को चूमकर उसे आकाश में उछाल दिया करते थे और मैं धम से तुम्हारे हाथों में गिर जाती थी। खिलखिलाकर हँस पड़ती थी और तुम्हारा चेहरा मेरी खिलखिलाहट को देखकर फूल-सा खिल जाता था। उस मिन्नी के जीवन को तुमने कितना नीरस और निदय बना दिया। उसका हर क्षण मुझे उत्पीड़ित करता रहा। वेदना पहुँचाता रहा।

क्या करूँ भैया शायद तुम्हें मेरी पीर का अहसास नहीं है किन्तु मुझे तुम्हारी दुर्दशा और निर्लज्जता ने विवश और उद्विग्न बना दिया है। मेरे लिये वह असह्य है तीमपहीन है। कुछ दिन पूर्व मेरी एक सहेली ने स्नेहसिक्त स्वर में कहा "अरी मिन्नी क्या तू आजन्म कुँवारी रहेगी ?"

मैंने कहा "क्यों ?"

"कुमारी की बहन किसी चोर की बहू ही बन सकती है। भला आदमी उसे अपने घर में पाँव नहीं रखने देगा।" और मैं इधर देख रही हूँ कि उसका कथन सत्य हो रहा है। मुझे कोई भी अपनाने को तैयार नहीं। तुम्हारा साया हर जगह खड़ा रहता है। और तुम्हारी लाडली बहन किसी चोर की बहू बने यह तुम सह सकते हो पर मैं नहीं। इसलिए मैं सदा-सदा के लिए जा रही हूँ। बाहर भीषण तूफान है। बादलों की गर्जना से लग रहा है कि आज वे पृथ्वी पर बड़ा भारी कहर ढाने वाले हैं। सुनती आई हूँ—जब देवता अप्रसन्न हों तब ऐसी प्रलयकारी घड़ी होती है। कुछ भी हो मेरे लिए दोनों ही लाभदायक है। अच्छा भैया अन्तिम बार प्रणाम ! सुनो तुम मेरा नाम को मत डुबाना। माँ को तो तुमने पहले ही मार-सा दिया है उसके नैनों की ज्योति छीन ली है। ओह ! तुम कितने हृदयहीन हो गए हो। —

अन्तिम बार तुम्हें ही प्रणाम ! क्यों हृदय तुम्हें बार बार प्रणाम करता

कहना तो दूर रहा बल्कि मुहल्ले वालों के हृदय में यह धारणा थी कि यदि सोमली को कुछ कह दिया तो जाईन बाबू उन सारों पर कहर ढायेगा। इसलिए वे सभी दिल से सोमली की इज्जत करते थे जितनी एक सच्चरित्रा की। वैसे सोमली मुहल्ले के दुःख-दर्द में काम आती थी। हरएक के संकट में भागकर जाती थी।

बापू विधुर था। उसकी बीवी जीवन-यात्रा की दो मंजिलें तय कर अचानक छूट गयी थी। विवाह के दो वर्ष बाद उसे हल्का-सा बुखार आया। रात को बापू ने उसे दूध पिलाकर सुलाया और सुबह उसकी नींद अमर नींद बन गयी। बापू को उसके लिए पश्चात्ताप था पर उसकी आँखों में आँसू नहीं आये थे क्योंकि उसे अपनी बीबी पसन्द नहीं थी। उसके मन प्राण में अपने मुताबिक की अजीब बहू सोमली का रूप बस गया था। वह गुमसुम हुआ छत पर बैठा रहता था। उसे महसूस होता था कि सोमली छत पर अपने बाल सुखा रही है। उसके बाल इतने लम्बे हैं कि वे कमर के नीचे तक चले आये हैं। उसके बालों को देखकर उसे उन कहानियों पर विश्वास होने लगा कि एक राजकुमारी हर रात खिड़की से अपने बाल लटका देती थी और उसका प्रेमी उसके महल में केश पकड़कर चला जाता था। कभी-कभी उसे भ्रम-सा होता था कि हवा में उसके बालों के गुच्छ की खुशबू बसकर उसे मदहोश कर रही है और वह प्रतिमा-सा निश्चल बैठा रहता था।

मंगला दुबला-पतला और हरामखोर था। वह बिना मेहनत के जीवन गुजारना चाहता था। इतना ही नहीं बुरी लत के कारण अफीम भी खाता था। अफीम की पिनक में वह निर्जीव-सा पड़ा रहता था और सोमली की सेज के फूल बिना छुए ही मुरझा जाते थे। वह मंगले को कुछ नहीं कहती थी। घूँघट में लिपटी वह कोल्हू के बैल की तरह काम करती रहती थी। सुबह वह उठकर कुएँ से पानी के मटके लाती थी। बाजार से सौदा लाती थी। चक्की पीसती थी। गोबर थापती थी और बाद में वह उन उपलों को बेचने चली जाती थी। घूँघट वह कभी

नहीं उठाती थी। जिनकी उसे नज़ोकी कहती थी और कम के कारखाने का मालिक सेठ मनोहर सदा उस पर गिद्ध-दृष्टि लगाये बैठा रहता था। किन्तु सोमसी ने उसे कभी भी अवसर नहीं दिया। सोमसी अपने काम से काम रखती थी। उसे मजदूरी से वास्ता था। हाँ वह बापू से अक्सर परेशान थी। बापू उसे मन से प्यार करता था। रास्ते में घेरकर प्यार की प्रार्थना करता था। तब वह भयभीत हिरनी-सी खड़ी रहती थी। वह उसकी किसी बात का उत्तर नहीं देती थी। बापू उसके मौन से परेशान हो जाता था।

अपनी पत्नी की मृत्यु के दो माह बाद बापू की दशा एक उन्माद ग्रस्त प्राणी-सी हो गयी। उसे लगने लगा कि वह पागल हो जायेगा। उसका सिर बिना सोमसी के फट जायेगा। उसे उठते-बैठते सोमसी का मुखड़ा लहरों के बीच झिलमिलाते चाँद की तरह लगने लगा। आखिर एक दिन सोमसी का हाथ पकड़ ही लिया।

ऐसी ही एक दोपहर थी। जलता आकाश और तपती पृथ्वी के कारण पशु-पक्षी भी नहीं दिख रहे थे। उस समय सोमसी लाल ओढ़नी में अपना सौन्दर्य झलकाती बाजार जा रही थी। बापू ने उसको पकड़ अपने घर में खींच लिया। वह कुछ बोले इससे पहले ही उसने उसके मुँह पर हाथ रख दिया। जैसे सोमसी उसकी मुखरता से आशंकित थी हो।

सोमसी ने पहली बार अपना मौन तोड़ा। वह नागिन-सी एक कोने में खड़ी हो गयी। उसके गोरे ललाट पर पसीने की बूँदें चमक उठीं। उसकी झील-सी गहरी प्यारी आँखों में असीम दुख झलक आया। वह अविचल-स्वर में बोली "पराई स्त्री के साथ जबरदस्ती (बलात्कार) करना धर्म नहीं है।"

बापू ने अपने हाथों को बुरी तरह पटकाकर कहा "मैं तुम्हें चाहता हूँ मैं तुम्हारे बिना जिन्दा नहीं रह सकता। रात-दिन तुम्हारा मुखड़ा सोमसी!" और वह आगे बढ़ा। उसकी बाहों ने सोमसी के रेशमी

शरीर को लपेटना शुरू कर दिया। सोमनी ने बड़ी दीनता से कहा "भगवान ने तुम्हें ताकतवर इसलिए नहीं बनाया कि तुम दूसरों की इज्जत को धूल में मिलाओ और आदमियों की पगड़ियाँ उछालो। यह अन्याय है बाबू! दिल को प्यार से जीता जाता है तलवार से नहीं। अगर तुमने मेरे संग जबरदस्ती की तो मैं अपने शरीर को आग लगाकर मर-मिट जाऊँगी।" सोमनी की आँखों में आँसू उमड़ आये। वह प्यार से सिसक पड़ी। सिसककर उसने बाबू की ओर देखा। बाबू को लगा संसार की सारी व्यथा सोमनी की आँखों में है। धीरे-धीरे वह शिथिल होने लगा। उसकी आत्मा उसे धिक्कारने लगी। उसकी वासना की चिनगारियाँ बुझने लगीं। वह हवा की तरह सोमनी के सामने से हट गया।

सोमनी को मंगने से शिकायत थी कि वह बाबू को डांटे कि वह उसकी बीवी को आगे जाने न छेड़ा करे। मंगना गया भी बाबू के पास। पर बीवी की शिकायत न करके वह उससे दो रुपए उधार मांग लाया। उन दो रुपयों की उसने खूब शराब पी। उस शराब के नशे में उसने बाबू की बड़ी प्रशंसा की और बोला "वह एक शरीफ आदमी है। आज उसने मुझे पिलाया।" मंगने के चेहरे पर निलज्जता नाच उठी।

सोमनी का मन अपने पति के प्रति घृणा से भर आया। उसे लगा कि यह कैसा मर्द है! इसमें जरा भी गैरत नहीं। कायर और पौरुषहीन!

धीरे धीरे मंगने में परिवर्तन आने लगा। आजकल उसके पास पर्याप्त पैसा दिखता था। जब कभी भी सोमनी पूछती तो वह कहता था "आजकल मैं सेठ मनोहर के यहाँ काम करता हूँ।" सोमनी ने मजदूरी पर जाना बन्द कर दिया। जब उसका पति कमाता है तो वह औरों के यहाँ मजदूरी करने क्यों जाय?

इधर उसने बाबू के जीवन में बड़ा परिवर्तन देखा। आजकल वह [illegible]

घटना के बाद गोमती के हृदय में एक कोमल भावना जाग गयी थी—बापू के सद्व्यवहार और उपेक्षा से और सजीव व मुखर हो गयी। कभी-कभी गोमती के मन में यह प्रश्न जाग जाता था "आजकल बापू छत पर क्यों नहीं आता उसकी ओर क्यों नहीं देखता ?" वह तब घंटों छत पर बैठी रहती थी। किन्तु बापू छत पर नहीं आता था। आता भी था तो उसकी ओर नहीं देखता था। इससे गोमती के मन में अपमानजनित पीड़ा की लहर उठ जाती थी। वह आवेश में उन्मत्त-सी हो जाती थी। उसकी इच्छा होती थी कि वह बापू का हाथ पकड़कर डाँटे कि वह उसकी ओर क्यों नहीं देखता ?

अन्त तो उसने हद कर दी। वह स्नान करके छत पर चढ़ी। बापू छत पर झाड़ू लगा रहा था। गोमती सदा की तरह नहीं लजायी। वह कुछ क्षण तक झाड़ू लगाने में तन्मय बापू को देखती रही। देखते देखते उसका मन करुणा से भर आया। वह भावनाभिभूत हो उठी। उसने जोर से खंखारा। बापू ने उसकी ओर एक उड़ती नजर फेंकी और वह अपने काम में तन्मय हो गया।

गोमती कस गयी। घुटन में भर उठी। साथ ही एक विचित्र कारुणिक भावना से उसका अन्तर भर आया। वह साड़ी सुधारकर नीचे आ गयी।

दोपहर।

आज बापू जल्दी आ गया था। वह तांगा खोलकर घोड़े की मालिश करने लगा।

गली में सन्नाटा था। शून्यता थी। वह मालिश करके घोड़े को कुएँ के पास ले गया पानी पिलाने। तभी उसने देखा—गोमती सिर पर मटका रखे आ रही है। उसने अपनी दृष्टि सूने आकाश की ओर की। गोमती आयी। उसने हौज में मटका भरा। बापू के मन में द्वन्द्व मच गया। उसकी इच्छा हुई वह तपस्वी मुनि की तरह एक दृष्टिघूँट में गोमती के सौन्दर्य-सागर को पी ले पर उसके अपने मन के गुलाम

प्रकाश में स्पष्ट लक्षित हो रही थी।

"गोमती! तुम शादीशुदा हो।"

"प्यार के बीच शादी दीवार नहीं बन सकती।"

"तो मुझे बहुत चाहती हो?"

"न चाहती तो इस तरह तुम्हारे पाँव पड़ती?

"किन्तु!"

"मुझे अधिक मत सताओ। मैं सचमुच हार गयी।"

"फिर तुम मेरे पास सदा के लिए चली आओ। छोड़ दो अपने पति को।" बापू ने दीवार की ओर मुँह करके कहा।

गोमती की वासना एकदम गायब हो गयी। वह झट से खड़ी होकर बोली "क्यों?"

"मैं चाहता हूँ तुम सदा मेरे साथ रहो।

"नहीं-नहीं-नहीं।" वह एकदम चीख-सी पड़ी।

"पड़ोसी भी रहते हैं।" उसने गोमती को सावधान किया।

"ओह! तुम कुत्ते के कुत्ते ही हो। तुम्हारा दिल पत्थर का टुकड़ा है।" और गोमती चली आयी।

बापू की वही गति थी। वही मौन और वही अन्तर्मुखता। अपने काम से काम। पर गोमती ने अपने हृदय की आवाज़ के विरुद्ध बगावत कर दी। उसने भी वही रवैया अख्तियार कर लिया। वह भी बापू से नहीं बोलेगी। वह गुण्डा है। उसमें कोई भी परिवर्तन नहीं आया। वह उसे भरे बाजार में बदनाम करना चाहता है। नहीं वह ऐसा नहीं करेगी।

किन्तु एक घटना और घटी।

बापू किसी बरात में बाहर चला गया था। मंगला उस रात अफीम की पिनक में होते हुए भी जाग रहा था। लगभग बारह बजे किसी ने दरवाजा खटखटाया। मंगला उठा। उसने किवाड़ खोले।

"आ गये मनोहर बाबू?"

"हाँ।"

मैं लोगों से हर मंगल आने का बहाना बना रहा हूँ। आप    ।

रही       ।"

"आप चिन्ता न करें यह कुछ भी नहीं कहेगी। मैंने सारी बात कर रखी है।"

"मैं तुम्हारा सारा कर्ज माफ कर दूँगा।"

"और पचास रुपए की बात ?"

"वह भी दूँगा।"

मंगला चला गया।

चाँदनी के धुँधले प्रकाश में सोयी हुई सोमली का चेहरा साफ दिखता था। मनोहर उसके पास बैठ गया। सोमली ने आँखें खोल दीं। देखा तो झटके के साथ खड़ी हो गयी।

"तुम कौन हो ?"

"अरे मुझे नहीं पहचाना। क्या तुम्हें मंगले ने नहीं बताया कि आज मैं यहाँ आने वाला हूँ ?"

वह मंगल की ओर झपटी।

"वह बाहर चला गया है।" सेठ मनोहर ने हँसकर कहा "आज से मैं तुम्हें शहर के बाहर वाली कोठी में रखूँगा। यहाँ मुझे बापू का बड़ा डर लगता है।" कहकर उसने सोमली का हाथ पकड़ लिया।

सोमली के तन-बदन में आग लग गयी। उसने कड़ककर कहा "भला चाहते हो तो इसी समय वापस जाइये।"

"और मेरे रुपये ?"

"मैं कहती हूँ, चले जाइये। वर्ना मैं शोर कर दूँगी। आदमियों को इकट्ठा करके आपको जलील करा दूँगी।"

"खूब! खसम बुलाता है और बीबी धमकी देती है। सोमली मैं सेठ हूँ। बापू के साथ रहने से तुम दुखों के सिवाय कुछ नहीं पाओगी। मेरे संग चलो आनन्द ही आनन्द मिलेगा और तुम्हारा पति भी यही

चाहता है।

"आप चले जाइये।" उसने भड़ककर कहा।

सेठ बरसाती के भय से चला गया। उसके जाते ही वह फूट-फूटकर रोने लगी। गंगला आकर चुपचाप सो गया। उस रात सोमली को नींद नहीं आयी। रोते-रोते उसकी आँखें सूज गयीं। सुबह गंगले ने बेहयायी से कहा "चाय?"

सोमली ने उसकी ओर जलती दृष्टि से देखा और चाय बनाने लगी।

बापू लौट आया। उसने कई बार सोमली से मिलने की चेष्टा की पर वह नहीं मिल सका। आखिर बात क्या है? उसका हृदय धड़कने लगा। वह सोमली को चाँदी की तश्तरी देना चाहता था जो उसे बरात में मिली थी। वह तश्तरी बहुत सुन्दर थी।

आखिर रात हो गयी। रात भी ढल गयी। दूसरी सुबह आयी। वह अपने मन को नहीं रोक सका। जैसे ही गंगला जंगल गया वैसे ही वह सोमली के पास जा पहुँचा। वह 'सोमला-सोमला' पुकारता हुआ घर में घुस आया। सामने ही सोमली बैठी थी—मुरझाये फूल-सी। वह उसे देखकर हतप्रभ हो गया।

"क्या तुम बीमार हो?" उसने दर्दभरी दृष्टि से देखकर पूछा।

वह चुप रही। उसने अपनी दृष्टि दीवार पर जमा दी और पाँव के अँगूठे से जमीन कुरेदने लगी।

"चुप क्यों हो? बोलो न, तुम्हें मेरी कसम।"

सोमली फूट-फूटकर रो पड़ी। उसकी सिसकियाँ हृदयविदारक थीं। बापू ने उसे अपने सीने से लगाकर दुलारा।

"क्या बात है सोमली?"

सोमली ने रोते रोते सारी बातें सुनायीं। बापू का मन क्रोध से भर गया। तश्तरी को जमीन पर फेंकता हुआ वह बोला "मैं उसकी जान निकाल दूँगा। उसके टुकड़े-टुकड़े कर दूँगा।

# मिस प्रभु और उनका फोड़ा

●

वह फिर अकेली घूमने आयी थी।

सांझ के डूबते सूरज के समय जब क्षितिज का रंग रक्ताभ हो जाता था और नीले स्वर्ण रूपी आकाश में दो-चार श्वेत बगुलों की तरह उड़ते थे तब मिस प्रभु अपनी सहेलियों के साथ घूमने आया करती थी। वह कभी भी उदास नहीं लगती थी और उसके कहकहों से सारी पर्वतीय घाटी गूंज जाती थी। वह बहुत बातूनी थी और उसके चेहरे पर सदा मुस्कानों के बादल तैरा करते थे। हास-परिहास उसकी साधारण बातचीत में सदा रहता था।

रंग गोरा चेहरा कुछ अधिक चौड़ा इसलिए कम आकर्षक। स्वास्थ्य अच्छा। वस्त्र अत्यन्त आधुनिक ढंग के। उम्र यही तीस-पैंतीस। एकांत से घबराने वाली। यही कारण था कि उसने अपने मकान में अपनी दो सहेलियों को और रख छोड़ा था। वे दोनों सहेलियां कुंआरी थीं और छुट्टियों में अपने घर चली जाती थीं। तब मिस प्रभु उस सन्नाटे से एक-दो दिन तो खूब घबरायी रहती थी मन उखड़ा-उखड़ा सा रहता था और वह कोशिश करती थी कि उसकी ड्यूटी रात की रहे। रात को भी वह अपने घर में अकेली नहीं सोती थी। पलंग के पास अपनी नौकरानी को सुलाती थी और उससे और फिर अंतिम झपकी तक हास-परिहास-युक्त वार्तालाप

करती थी।

रात को कभी-कभी उसकी नींद उचट जाती थी। अंधेरे में मन व्याकुल हो जाता था। शून्य उसके रोम को रौंदने लगती थी और कमरे की परतें धीरे धीरे उसके मन पर जमने लगती थी। तब वह घबरा जाती थी और कमरे में तुरन्त उजाला कर बैठी थी। पगली बौराती रामी को जगाती—"रामी! ओ रामी!"

रामी हड़बड़ा कर उठ जाती। अपनी आँखों को मलती हुई पूछती "क्या बात है मालकिन?"

"बात यह है कि तू सोते-सोते हँस क्यों रही थी?

"हँस रही थी?" वह विस्मय से पूछती।

"हाँ हँस रही थी। इस तरह हँस रही थी कि मैं घबरा गयी। मुझे लगा कि तुझे कोई भूतनी लग गयी हो! बता सच्ची बात क्या है?"

"कुछ नहीं।"

"मुझ से छिपाती है?"

"नहीं तो!"

"क्या तूने अपने पति को सपने में देखा था?

"नहीं तो!"

"जरूर देखा" वह अपने शब्दों पर जोर देकर कहती। "तेरी आँखों में चोरनी लज्जा बता रही है।" वह इसी तरह निरर्थक और बिना सिर-पैर की बातें किया करती थी।

रामी कुछ उत्तर न देती। धीरे-धीरे प्रभु की बड़ी-बड़ी आँखों में नींद घुसने लगती। बात का सिलसिला वहीं खत्म हो जाता। प्रभु नींद में खुर्राटे भरने लगती और रामी उसे कोसने लगती। उसकी नींद उचट जाती। दृगों से दूर, बहुत दूर भाग जाती। जल्दी वापस नहीं आती। वह बेचारी करवटें बदलते-बदलते परेशान हो जाती।

इस तरह मिस प्रभु का जीवन गुम-गुमाती हुई लहरों की तरह बल

रहा था । वह बदनाम-गुमनाम दोनों थी । उसकी सभी सहेलियाँ कहती थीं "यह न हो तो जीवन में उदासी ही उदासी छा जाय ।"

इतना सब कुछ होते हुए भी मिस प्रभु की पुरुषों की सोसाइटी नहीं के बराबर थी । उसे वह जहाँ तक हो सकता किनारा ही करती थी हालाँकि वह खुद डाक्टर थी उसका काम अनेक डाक्टरों से पड़ता था पर वह उनसे उतना ही सम्पर्क रखती थी जितना आवश्यक होता था ।

प्रायः वह रात की ड्यूटी लेती थी—अपनी ही नहीं अपनी साथी डाक्टरनियों की भी । जब कभी वे इससे अनुरोध करती यह सहर्ष स्वीकार कर लेती । विवाहिता से कहती "भारत की भूमि अत्यन्त उर्वरा है । सभी पावन-श्रेष्ठ नदियाँ यहीं पर बहती हैं । पंडित नेहरू के अनुरोध का ध्यान रखना ।" और कुमारियों से कहती "तुम पर मैं दया भी करना नहीं चाहती और तुम लोगों की उदासी भी नहीं सह सकती । मेरी एक बात को मानना—हर कदम देखभाल कर उठाना । खाली समय में औरत का दिमाग सही ढंग से बहुत कम सोचता है । वह एकांत से घबरा जाती है और घबराहट में अत्यन्त गलत निर्णय कर लेती है ।"

ये बातें वह प्रायः ही दोहराया करती थी । दोहराते समय वह गम्भीर नहीं लगती थी । उसके होंठों पर वही निश्छल व्यंगभरी मुस्कान थिरकती थी । उसकी सहेलियाँ भी उसका कुछ बुरा नहीं मानती थीं । वे सब उसको खूब समझ गयी थीं ।

मिस प्रभु अपने मरीजों में बहुत लोकप्रिय थी । वह उनके लिए ममता की साक्षात प्रतिमा थी । रात के सन्नाटे में जब हड्डियों को ठिठुराने वाली सर्दी पड़ती बर्तनों में रखा पानी बरफ की तरह जम जाता धमनियों के रक्त का प्रवाह रुका-रुका सा लगता बाहर चंचल सी नीरवता छायी रहती तब मिस प्रभु अपने ड्यूटी रूम से निकलती । खुली खिड़कियों को बन्द करती रोगिणियों को लिहाफ ओढ़ाती,

उसकी छाती पर हाथों को हटाती ताकि वे अचानक और छुपे अपने न देखें। वह तड़पती हुई रोमिली को सान्त्वना देती। उसे ढाढ़स और धैर्य बंधाती तब उसकी आकृति पर वही अलौकिक वात्सल्य दीप्त हो जाता। तब उसे कोई नहीं कह सकता था कि यह वही बातूनी प्रभु है जो चक-चक और अनर्गल प्रलाप किया करती है। उस समय उसके चेहरे पर प्रौढ़ महिला जैसी गम्भीरता होती थी।

सुबह वह अपने घर चली जाती। रामी से एक दो उपहास की बातें करती बाद में दैनिक कार्य से निवृत्त होकर सो जाती है। ग्यारह बारह बजे उठती और फिर वही उल्लासमय गतिमान जीवन में व्यस्त हो जाती है।

किन्तु उस दिन मिस प्रभु अत्यन्त व्यग्र दिखायी दी। चिंता की रेखाएँ उसके मुख पर दौड़ रही थी और वह आकुल-व्याकुल सी थी। उसने पुकारा "रामी !"

'क्या है ?

"वे दोनों मास्टरनियाँ कहाँ गयीं ?"

"दस दिन के लिए बाहर चली गयी हैं।"

"कहाँ ?"

"कैम्प में।"

"क्यों ?"

"मैं क्या जानूं ? उसने भोलेपन से कहा।

मिस प्रभु और भी बेचैन हो उठी। वह टूटकर पलंग पर पड़ गयी और बड़ी देर तक अपने विचारों में तन्मय रही। बाद में धीरे-धीरे उसने अपनी साड़ी को ऊँचा किया। उसकी नंगी पिंडलियाँ चमक उठी और साड़ी जांघ के अर्ध भाग तक आकर रुक गयी !

उसने आतंकित दृष्टि से देखा—फोड़ा ! रोम-टूटा फोड़ा ! वह अबोध बालक की तरह उसे देखती रही। अनार के अप्रत्याशित दाने की तरह उभरा फोड़ा उसकी गोरी जांघ पर चमक रहा था। उसने उस पर

हाथ फेरा। उसे मीठी-मीठी गुदगुदी हुई। उसे दर्द मीठा-मीठा लगा। वह बड़ी देर तक उस पर हाथ फेरती रही। सुखद अनुभूति ने उसे विभोर कर दिया। चिड़िया की तरह चहकने वाली प्रभु की आँखें भर आयीं।

रामी ने बिना पूर्व सूचना के कमरे में प्रवेश किया। वह अपनी मालकिन को रोते हुए देखकर भौंचक्की-सी रह गयी। व्याकुल स्वर में बोली "क्या बात है मालकिन ?"

मिस प्रभु ने अपनी अश्रुभरी दृष्टि से उसे देखा। वह कुछ बोली नहीं। विषाद की छाया ने उसके मुख को बहुत ही करुण बना दिया था जिससे रामी का मन भी उदास हो गया।

क्षण भर तक निस्तब्धता छायी रही।

"क्या बात है ? रामी ने फिर मौन तोड़ा।

"फोड़ा"

"कहाँ ?"

मिस प्रभु ने कांख की ओर संकेत कर दिया। वह अपने आँचल से अश्रु पोंछने लगी।

रामी खिलखिला कर हँस पड़ी। उसकी हँसी से सारा कमरा गूँज उठा। मिस प्रभु विमूढ़ हो गयी। वह इतने जोर से क्यों हँसी यह नहीं समझ सकी। जब प्रभु के समक्ष किसी कारण का उद्घाटन नहीं हुआ तब वह अबोध बालक की तरह सहज स्वर में बोली 'तू हँसी क्यों ?"

"मैं इसलिए हँसी कि आप डाक्टरनी होकर भी एक जरा-सा फोड़ा होने पर रोती हैं ?

मिस प्रभु गम्भीर हो गयी। उसकी दृष्टि में प्रश्न चमका जिसे उसने अपनी मुस्कान में विलीन करना चाहा पर रामी सहम गयी। जिस तेजी से मिस प्रभु के चेहरे पर विचारों के परिवर्तन हुए उन्होंने रामी को आतंकित कर दिया। वह निश्चय भी नहीं मिस प्रभु के चेहरे का अवलोकन करती रही।

"रामी ! मिस प्रभु ने उसे आश्वस्त करने के लिये कहा—"मैं एक

धीरे सीत्कारती रही थी। उसके अधरों पर दर्द चमक-सा रहा था प
दृष्टि में दर्दभरी कई चिनगारियाँ उठ-उठकर बुझी जा रही थीं।

गहरी चुप्पी से उकता कर रानी ने अन्त में कहा था 'आखि
आप नहीं बताती हैं तो मैं कहूँगी कि आपका माथा नहीं है।" और
सो गयी थी। सोते ही उसे गहरी नींद आ गयी जैसे वह घोड़े बेच
सोयी हो।

मिस प्रभु के सम्मुख मदन का चित्र दृश्य की तरह म
पड़ा—

'कल यह फोड़ा फूट कर ही रहेगा। खून और पीब की धार मेरी सारी बाँह को लहूलुहान कर देगी। इसके सौन्दर्य और मैन दात-सी सुकोमलता को विकृत कर देगी। इसे कुरूप बना देगी। दिनों के लिए शायद ।"

"लेकिन-लेकिन मैं नहीं जानता मैं कल तुम्हारा आपरेशन कर ही।" प्रभु के प्रेमी मदन ने कहा था।

"आखिर क्यों?"

"क्यों-क्या? कहीं विषैला हो गया तो?"

"मुझे विषैला नहीं हो सकता।

"इसलिए नहीं हो सकता कि तुम डाक्टर हो! क्या डाक्टर बीमारियाँ नहीं होतीं?"

"तुम समझते क्यों नहीं मदन, फोड़ा है, अपने आप ठीक जायेगा।"

"डार्लिंग, रोग उपचार से ही ठीक होता है। मैं कल इसका आ परेशन कल ही, चाहे तुम लाख चिल्लाना। भागोगी तो बेहोश कर दूँगा। आखिर मैं तुम से सीनियर हूँ।

"अच्छा बाबा, अच्छा।" मिस प्रभु ने उसे देवता की तरह हाथ जोड़े। मदन ने उन बँधे हुए हाथों को अपनी कोमल हथेलियों बीच ले लिया। प्यार से उन्हें पकड़े रहा। मिस प्रभु अपने जोड़े

पीड़ा दर्द क्षण भर के लिए भूल गयी।

"क्या सोच रहे हो ?" प्रभु ने पूछा।

"सोच रहा हूँ इन हाथों को जीवन पर्यन्त न छोड़ूँ ?"

लजा गयी थी प्रभु। नैन झुक गये और गालों पर लालिमा झलक उठी। वह कुछ बोली नहीं देखती रही तृष्णा भरी दृष्टि से। पता नहीं कब मदन ने उसके होंठों को रसीला कर दिया था। वह विमुग्धता में जान भी न सकी।

मदन और प्रभु के बीच पारस्परिक वार्तालाप में आते ही परिचय हो गया था। धीरे धीरे सम्पर्क बढ़ा और प्यार ने अँगड़ाई ली। मदन उत्तर प्रदेश का निवासी था और प्रभु राजस्थान की। प्रभु के माँ-बाप नहीं थे। नाना ने उसे डाक्टर बना दिया था। शादी करने के बारे में वह स्वतन्त्र थी। उस पर किसी तरह का जातीय प्रतिबन्ध नहीं था। मदन सुन्दर था—डाक्टर था। दोनों की जोड़ी खूब फबेगी। किन्तु दोनों में एक दूसरे से स्पष्ट दिल खोलकर नहीं कहा। ऐसी परिस्थिति भी नहीं आई।

और, एक दिन यह अवसर आ ही गया।

मिस प्रभु की कोख में फोड़ा हुआ। मालूम पड़ते ही मदन आया और उपचार करने लगा। मिस प्रभु ने साफ कह दिया कि वह न तो आपरेशन करायेगी और न ही दवा लेगी।

"क्यों ?" मदन ने पूछा।

"इसलिए कि मैं इसे ठीक नहीं समझती।"

मदन उसके हठ के समक्ष कुछ बोला नहीं। वैसे जब-जब समय मिलता तब-तब भागा उसके पास आता था और उसके फोड़े को देखता था। प्रभु को यह अच्छा लगता था। मदन की अँगुलियों का स्पर्श उसके मन में सरगम का संगीत भर देता था। पीड़ा मीठी-मीठी और भी प्यारी हो जाती थी। धीरे धीरे फोड़ा बिगड़ गया। पर मिस प्रभु की एक भी न चली। मदन ने उसका जबरदस्ती आपरेशन कर दिया। प्रभु को जरा

भी कष्ट न हुआ। वह इन्जेक्शन भी लेने लगी।

पट्टी बाँधते हुए मदन ने पूछा "इतने दिन तक तुमने आपरेशन क्यों न करने दिया? व्यर्थ ही कष्ट भोगा। अब यह घाव भरेगा भी बहुत देर से।"

"मुझे तड़पने में आनन्द आता है" उसने आकुलता से कहा।

"अच्छा!"

मिस प्रभु ने गर्दन हिला दी जैसे कह रही हो कि "हाँ"। वस्तुतः मिस प्रभु ने इस फोड़े का बहुत ही शुक्रिया अदा किया क्योंकि इससे उसके और मदन के बीच की झिझक-झेंप मिट गयी। वे अत्यन्त समीप आ गये। उनके अरमानों के फूल खिल उठे। उल्लास के स्रोत फूट निकले।

प्रभु ने एक दिन उसे अपनी बाँहों का सहारा देते हुए कहा था "कब शादी करोगे?

"जल्दी ही। मदन ने कहा।

"पिताजी को लिखा?"

"लिख दिया।"

"क्या उत्तर आया?"

"उन्होंने मुझे बुलाया है।"

"कब जा रहे हो?"

"अगले सप्ताह।"

पर अगले सप्ताह ही मदन की दूसरे शहर में बदली हो गयी। मिस प्रभु को यह अच्छा नहीं लगा। उसने मदन से अनुरोध किया कि वह अपनी बदली का आर्डर कैंसिल करा दे। चाहे उसके लिए कुछ रुपये खर्च हो जायें तो भी कोई परवाह नहीं। मदन ने उसे आश्वासन दिया कि वह प्रयास करेगा।

पर मदन की बदली होकर ही रही।

मिस प्रभु ने उसे आँसू भरी विदाई दी और कहा कि तुम्हें जल्द

चूम लिया ।

"मैं जानती हूँ" वह अभी सोया हुआ होगा । उसका बलिष्ठ शरीर रेशमी बिस्तरे पर इस तरह लेटा हुआ होगा जैसे कोई संगमर्मर सजीव होकर निद्रा में निमग्न हो । मुझे देखकर वह चौंक उठेगा और अपनी विशाल बाहों में भर लेगा । मैं उसे नहीं रोकूँगी । आखिर वह मेरा होने वाला पति ही तो है !" वह सोचती जा रही थी ।

तांगा रुक गया ।

"ठहरना भैया" कहकर वह उस द्वार की ओर बढ़ी । उसने कुंडी खटखटाई । द्वार खुला । एक सुन्दर-सुघड़-सलोनी युवती उसके समक्ष खड़ी थी । उस युवती ने प्रणाम करके पूछा— "आप किसको चाहती हैं ?

"डाक्टर मदन को ।"

"आइये वे आप ही रहे हैं" कह कर युवती ने बड़े आदर भाव से उसे चलने का संकेत किया ।

प्रभु के मस्तिष्क में उस युवती ने अनेक प्रश्न उत्पन्न कर दिये । पर हालात ऐसे थे कि वह कुछ पूछ न सकी ।

"डाक्टर साहब !" युवती ने पुकारा ।

मदन ने गर्दन उठायी । विस्मित-सा हो गया । हठात् मुँह से निकला "तुम ?"

"हाँ मैं" उसने कठोर स्वर में कहा जैसे वह पौरुष तूफान के रुख को पहचान गई हो ।

"प्रमिला यह मेरे साथ काम करती थीं नाम है मिस प्रभु" "और ये हैं मेरी पत्नी प्रमिला ।"

"नमस्ते" प्रमिला ने कहा ।

"कैसे आना हुआ तुम्हारा ?"

"काम है ।"

"इनका सामान तांगे में है जाकर लाते क्यों नहीं ?" प्रमिला

से कहा।

"नहीं बहन जी मैं अपनी सहेली के यहाँ ठहरूँगी। वह यहीं पास में रहती है। मुझे जाने की इजाज़त दीजिये।"

"पर क्यों ?"

"बस यूँ !" वह हवा की तरह घर से बाहर चली आयी। वह उसी समय वापस चली आयी। उसका हृदय चीत्कार कर उठा। उसे लगा कि वह जंगल में जाकर ज़ोर-ज़ोर से चीख अपना सिर फोड़े बालों को नोचे। कहीं वह पागल तो नहीं हो जाएगी ?

मिस प्रभु कई दिन तक गुमसुम बनी रही। बाद में सहज हो गई। उसने प्रण कर लिया कि वह कभी भी विवाह नहीं करेगी। तब से वह धीरे-धीरे बातूनी बन गयी। उस एकान्त और नीरवता को अपने पास फटकने नहीं दिया जो उसे दुर्दिनों का स्मरण करा देती थी।

किन्तु यह दूसरी चोट का फोड़ा ! नाटक समाप्त हो गया।

रात बहुत ढल गई थी। रंगीन चलचित्र की तरह कुछ देर के लिए साकार होकर बाहर अँधेरे में लोप हो गया था। हरी बत्ती का प्रकाश सागर की सतह जैसा अब भी फैला हुआ था। मिस प्रभु अपनी चोट के फोड़े को सहला रही थी। दर्द आज फिर तीव्र हो उठा था। आज वह फिर इस फोड़े को क्यों पनपने दे रही है ? वह इस मर्म से अज्ञात है। सोचने का प्रयास करती है पर मृग-मरीचिका की तरह उसे शून्य ही मिलता है। वह क्यों यह पीड़ा भोग रही है ? मदन की स्मृति फिर उसे कुरेदने लगी। वह भावना में बह गई। उसे लगा कि वह फोड़े को इसलिए जीवित रख रही है कि उसके अचेतन मन में एक दुराशा है कि कभी मदन आयेगा और कहेगा "मैं इसका आपरेशन करूँगा।"

प्रभु घबरा गयी। प्रीति के वे मधुर क्षण उसकी आँखों के समक्ष नाचने लगे। उसने हारे हुए सैनानी की तरह अपने मन-कपाट बन्द कर लिए। उसने कमरे में अन्धेरा कर दिया।

पीड़ा बढ़ रही थी। स्मृतियाँ पीछा नहीं छोड़ रही थीं।

अँधेरे में लगा कि मदन उसके पास खड़ा है। कह रहा है— "क्यों पीड़ा भोग रही हो? मैं आज आपरेशन करूँगा। इसका मवाद निकालूँगा।"

"हूँ!" उसका अन्तर्मन भड़क उठा।

"मैं ठीक कहता हूँ।"

"तुम मुझे स्पर्श कर लोगे तो मैं अपनी जान दे दूँगी। दुष्ट नीच! आखिर तुमने यह ढोंग क्यों रचा? मेरे जीवन में कभी न खतम होने वाली वीरानियाँ और तनहाइयाँ क्यों भर दीं? मैं कहती हूँ मरने दो मुझे! मेरे फोड़े को हाथ मत लगाना मदन मदन! मैं तुम्हारा स्पर्श भी अब सहन नहीं कर सकती। जाओ ! और उसने अपनी पीप को पेट में समेटने की चेष्टा की। दर्द तीव्रतम होकर तड़पाने लगा। फिर एकाएक कम होने लगा। भावनायें टूटकर बिखर गईं। वस्तु-जगत प्रकट हो गया। उसने लपककर बड़-स्विच दबाया। कमरे में फिर हरा प्रकाश फैल गया। उसने देखा—फोड़ा फूट गया है मवाद बह रहा है उसके शरीर से। वह क्षण भर देखती रही। फिर जोर से चीखी—"रामी! रामी जल्दी से उठ। रामी आ रामी!"

रामी हड़बड़ा कर उठी। उजाला और भी तेज किया।

"क्या है मालकिन?"

"मेरा फोड़ा फूट गया मेरा फोड़ा फूट गया।" उसके चेहरे पर ऐसी अपूर्व खुशी थी जैसे उसे नया जीवन मिल गया हो—जैसे इस फोड़े के मवाद के साथ उसके मन की वे कुंठायें भी निकल रही हों जिन्होंने उसे आवश्यकता से अधिक अन्तर्मुख बना दिया था।

"फूट गया?" रामी ने चौंककर पूछा—उसके चेहरे पर भी अपूर्व खुशी थी।

"हाँ देख न!"

रामी दौड़कर रुई डिटोल और गर्म पानी ले आयी। वह घाव को हल्के-हल्के हाथ से साफ करते हुए पूछ रही थी "आपने इतने दिनों तक

जाती थी" कि सहसा मेरा एक मित्र बरबस ध्यान भंग करता है—"अरे तुम भाई कब आये ?

"कल" ।"

"सूचना भी नहीं दी।"

"सूचना देकर मैं तुम्हें परेशान करना नहीं चाहता था। तुम तो जानते ही हो कि मैं कार्यक्रम के अनुसार घर से रवाना कभी नहीं हो सकता।"

"चलो।"

"घर नहीं।"

"बस आ जाओ कहाँ नहीं मत पूछो।"

मेरा मित्र मुझे तीन घंटों तक विभिन्न दफ्तरों में अपने निजी काम से घुमाता रहा। उसके दफ्तरों और वेटिंग रूमों में उसकी प्रतीक्षा करते करते मैं बिलकुल बोर हो गया। इतना बोर कि अन्त में मैंने उसे गुस्सा कर कहा "तुम लोग अजीब हो और अजीब है तुम लोगों की मेहमान नवाजी।

"अरे तुम यार बुरा मान गये। इस दिल्ली की आदत ही ऐसी है। एकदम बैठे बिठाए उलझन मिली। फिर काम न किया जाय तो जीना मुश्किल हो जाता है। आओ तुम्हें ठंडा पानी पिलाऊँ।" मैंने अनिच्छा से पानी पिया।

पानी का गिलास खत्म करते ही उसने अपने आपको कुछ आश्वस्त समझा और कहा "शाम हो गयी है यार! चलो तुम्हें यहाँ का मैड हाउस दिखला लाऊँ।"

"दिल्ली का मैड हाउस ?" मेरी आँखों में प्रश्न नाच उठा।

"हाँ हिन्दुस्तान में अपने ढंग का अनूठा प्रयोग। जिस तरह कैदियों के जीवन को सफलतर बनाने के लिए सरकार ने सुधारवादी दृष्टिकोण अपनाया है और सुधार जेलों का निर्माण किया है उसी तरह संस्कृत और बुद्धिजीवियों के लिए यहाँ के एक पूँजीपति ने एक मैड

बनकर आया तब मैंने उसकी आगवानी में आँखें बिछा दी थी और मैं भगवान श्रीकृष्ण की तरह नंगे पाँव उनके स्वागत हेतु भागता था। लेकिन उसने मुझे ज्योंही देखा त्योंही एक अजीब अजनबी सा भाव बनाया। सचमुच उस तेज दृष्टि को देखते ही मैं सहम गया और मेरी अपनी नजर से पल भर में सारे मैस हाउस की दीवारों का नाप मैं भर लिया।

वह आत्मीय एक अजनबी सा बोला "आप कब आये? कहिए? अत्यन्त फार्मेलिटी। मैं बैठ गया। आस-पास देखा" कई बुद्धिजीवी। लेखक नाटककार, पत्रकार, कलाकार चित्रकार बैठे थे।

"अरे मैंने सुना बम्बई गये थे?" मेरे आत्मीय ने मौन भंग किया। "कुछ काम-धाम बना "यार! अब तुम्हें लिखने के अलावा कुरसी भी पकड़नी चाहिए बिना अच्छे स्वास्थ्य के स्वस्थ साहित्य नहीं लिखा जाता।"

मैं हैरान। कैसी मनःस्थिति है मेरे इस आत्मीय की। फिर उसने उस प्रसंग को छोड़कर मेरा अन्य दोस्तों से परिचय कराया। एक काले डिमन धवल का लेखक बोल पड़ा "मैं आपको पहले से ही जानता हूँ। आप से मिल भी चुका हूँ।"

"मुझे याद नहीं पड़ता।"

"कलकत्ता में अरे उस बार मैं आपके साथ एक बंगाली लड़की थी आप उन दिनों बंगाली जीवन पर एक उपन्यास लिख रहे थे।"

"मुझे याद नहीं।" मैंने निरपेक्षता से कहा।

मेरे आत्मीय को दौरा पड़ गया "ओह! बंगाली लड़की हाय हाय!" उसने मेज पर जोर से थाप मारी। मैंने उसे निहायत बेहूदगी समझा पर वहाँ भी उपस्थिति पर इतनी जोर की थाप का कोई प्रभाव नहीं हुआ। सभी थे अपने अपने में तन्मय और व्यस्त।

बात का तारतम्य वहाँ जरूरी नहीं। बातनों की बात में दिल मिला? नहीं थी। तभी पत्रकार महोदय गम्भीरता से बोले "मैंने

हुए था। मेरे मित्र ने बताया — दोनों एम ए हैं। शायरी करते हैं। आओ तुम्हें मिलाऊँ ?"

मैंने एक बार पूरे मैंच हाउस की ओर देखा। आलीशान फर्नीचर अत्यन्त मोडर्न बनावट। [illegible] पानी। मैं गरमा-गरमा सा आगे बढ़ा। मेरा दोस्त मुझे उनके पास ले गया। हम दोनों मेज के पास खड़े हो गये। हमें देखते ही सिरवाली वाले सज्जन ने कहा "प्यारे मियाँ बरकत आज तुमने मजनूँ जैसी शक्ल क्यों बना रखी है। यार मुहब्बत के मारे हम हैं और परेशान तुम हो रहे हो ?"

मेरा दोस्त बरकत गूँगा हो गया। उसने मेरी ओर साभिप्राय दृष्टि से देखा जैसे वह मुझे कह रहा है—क्यों ? है न इनमें पागलपन ?

तभी सिरवाली फिर बोला "बैठ न यार।" जैसे उसे कोई भूली बात याद हो आयी हो इस तरह वह बोला "आपकी तारीफ ?"

"ये मेरे दोस्त हैं नरेश ?"

"यहाँ कभी देखा नहीं। क्यों जनाब इस जगह से डरते तो नहीं हो ? यह हम इन्टेलेक्चुअल लोगों का मैंच हाउस है। बैठिए न !"

हम दोनों बैठ गये। बैठते ही किसर वाला दुबला युवक मोतीचंद "अमन" चौंककर बोला "यार क्या शेर बना है

या रब इस पल की उम्र हो कयामत तक
जो आये हैं आज एक पल के लिए

एकदम चीख कर बोला "ओमी यार न शेर शायरी को। हाँ मियाँ बरकत उस लौंडिया का क्या हाल-चाल है ?" उसने आँख मारी। बरकत का हाथ जोर से दाबा। अमन यार सीमार को थमाकर अपनी शायरी की दुनिया में खो गया। मैं प्रश्न भरी दृष्टि से दोनों को देखता रहा। वे दोनों अत्यन्त अश्लील बातें करते रहे।

एकाएक किसी ने बरकत को पुकारा। हम दोनों उठे। दूसरी मेज पर गये। वहाँ एक मेरा भी परिचित था ऐसा परिचित जिसे मैं अपनी

बनकर आया तब मैंने उसकी आगवानी में आँखें बिछा दी थी और मैं भगवान श्रीकृष्ण की तरह नंगे पाँव उनके स्वागत हेतु भागता था। लेकिन उसने मुझे ज्योंही देखा त्योंही एक अजीब अजनबी सा भाव बनाया। सचमुच उस तीव्र दृष्टि को देखते ही मैं सहम गया और मेरी अपनी नजर ने पल भर में सारे मेड हाउस की दीवारों को अपने में भर लिया।

वह आत्मीय एक अजनबी सा बोला "आप कब आये? बैठिए? अत्यन्त फार्मेलिटी। मैं बैठ गया। आस-पास देखा कई बुद्धिजीवी। लेखक नाटककार पत्रकार कलाकार चित्रकार बैठे थे।

"अरे मैंने सुना बम्बई गये थे? मेरे आत्मीय ने मौन भंग किया। "कुछ काम-वाम बना" 'यार! अब तुम्हें लिखने के अलावा कुछ भी करनी चाहिए बिना अच्छे स्वास्थ्य के स्वस्थ साहित्य नहीं लिखा जाता।

मैं हैरान। कैसी मनःस्थिति है मेरे इस आत्मीय की। फिर उसने उस प्रसंग को छोड़कर मेरा अन्य लोगों से परिचय कराया। एक सामने विराज रहे का लेखक बोल पड़ा मैं आपको पहले से ही जानता हूँ। आप से मिल भी चुका हूँ।"

"मुझे याद नहीं पड़ता।"

"अन्तरंगता में अब उस बार मैं आपके साथ एक बंगाली लड़की थी, आप उन दिनों बंगाली जीवन पर एक उपन्यास लिख रहे थे।

"मुझे याद नहीं।" मैंने निश्छलता से कहा।

मेरे आत्मीय को दौरा पड़ गया "ओह! बंगाली लड़की हाय हाय।" उसने मेज पर जोर से हाथ मारा। मैंने उसे निहायत बेहूदगी समझा पर वहाँ की उपस्थिति पर इसकी ओर भी आप का कोई प्रभाव नहीं हुआ। सभी थे अपने अपने में तन्मय और व्यस्त।

बात का तारतम्य यहाँ थमी नहीं। आदमी की जान में छिन मिला? नहीं जी। तभी पत्रकार महोदय गम्भीरता से बोले "कैसे

गौरव चिह्न है।' उसने ज़ोर का कश लिया।

ठंडा पानी आ गया। पीकर कुछ ठंडे हुए।

मेरा आत्मीय मुरझाया सा बैठा रहा। तभी तालियों की गड़गड़ाहट हुई। दूसरी मेज़ के पास कुछ ही उछल रहे थे। जनाब मुहम्मद अली कह रहे थे "हिन्दी एक बकवास लैंग्वेज है। नेशनल लैंग्वेज न बन सकती है और न बनेगी।"

एक अंग्रेज़ी दाँ अपने बालहीन बालों में उँगलियाँ डालकर बोला "हम मरते दम तक भी अंग्रेज़ी को सपोर्ट करना नहीं छोड़ेंगे।

तभी आ गये एक व्यंग्य लेखक। वे अंग्रेज़ी दाँ के पास गये। तपाक से बोले "आप शायद भूत बनने के बाद भी हिन्दी का विरोध नहीं छोड़ेंगे। आपकी आत्मा अखबारों के दफ़्तरों, पार्लियामेंट और मिनिस्टरों के डिप्लोमैट में घूमती रहेगी। आपको इसका भी हार्दिक दुख है कि आप ब्रिटेन में क्यों नहीं पैदा हुए? और आपका बाप एक अंग्रेज़ क्यों नहीं हुआ?"

सन्नाटा।

"शट अप।" उन्होंने गुस्से में अपने हाथ चला दिये।

"मैं आपको यह बता देना चाहता हूँ कि हिन्दी राष्ट्र भाषा बन गयी है। अंग्रेज़ी के मोह ने नेहरू की प्रतिष्ठा को हिला दिया। समाजी लोहिया और कृपलानी की चोट नेहरू सरकार के प्रति अविश्वास की अभिव्यक्ति नहीं?"

"लेकिन अंग्रेज़ी...।"

"पर आप अंग्रेज़ लोगों की मानसिकता भी देखिए। वे आपकी तरह अपने देश, अपनी भाषा और अपने मान के प्रति गद्दारी नहीं करते। समझे।"

ज़ोर की हँसी। वाह-वाह माटील जी। क्या मिसाल पेश की है आपने? और माटील जी बस नायिका की तरह चलते हमारे दल में शामिल हो गये और आते ही बोले "तुमने... ये सभी अंग्रेज़ी वाले। अब

एटेनशन !

सब चुप और उनकी दृष्टि मुझ पर। लड़की ! "मैंने देखा लड़की शब्द ने सबको सकते में ला दिया है और सचमुच मुझ पर भी पागलपन छा गया। मैं अपनी अन्तरात्मा के सत्य को इस तरह उगलने लगा जिस तरह कै होती है— "हाँ गांडीव मुझे एक लड़की मिली। डांसर थी। यंग थी। मैं और मेरा एक एक्टर दोस्त उसके पास गये। मेरे दोस्त ने उस लड़की को मेरे परिचय में यह कहा कि मैं एक प्रोड्यूसर हूँ और फिल्म बनाने आया हूँ। मारवाड़ी हूँ। मारवाड़ी इस मामले में बड़ा ही प्रभावशाली सिद्ध रहता है। वह लड़की हमारे चक्कर में आ गयी। एक दिन हम उसे कार में बैठा कर ले गये। समुद्र के किनारे की प्रेम नगरी में।—मुझे मंटो की कहानी 'ठंडा गोश्त' याद आ गयी। उस लड़की की वही स्थिति थी लेकिन हम पर उस सरदार की वाली प्रतिक्रिया नहीं हुई। मुझे महसूस हुआ कि हम उस सरदार से भी गये बीते हैं जो उस अमानवीय कृत्य से जिंदा लाश बन गया था और हम" !

"जियो मेरे राजा।" मेरा आत्मीय बोला "मुझे बम्बई ले चलो।" उसका सारा शरीर हिलने लगा।

और मेरे मन को धक्का सा लगा जैसे सचमुच में मैं असामान्य हो गया हूँ। इस मैड हाउस के वातावरण से प्रभावित होकर मैं भी पागल सा प्रलाप करने लगा हूँ। यह प्रलाप ही हमारे अन्दर का सत्य है। मैं त्रस्त और म्लान हूँ इस भय से बाहर चला आया। मेरे साथ गांडीव आत्मीय और पत्रकार थे। बाहर अन्धेरा कम हो गया था। हम बस की धूप में खड़े हो गये। थोड़ी देर में गांडीव बोला "ओह ! व्यर्थ ही देर कर दी। मुझे कल सुबह जल्दी ऑफिस जाना है।"

मेरा आत्मीय बोला "लानत है इस मैड हाउस पर, मेरी बेटी ने अपनी किताबें मँगवाई थी खरीदना ही भूल गया" "पाप करके यहाँ बैठा हूँ।" और वह पश्चाताप में डूब गया।

और पत्रकार अपनी बाँयी हथेली पर समेटे हुए अखबार को बेचैनी से पीट रहा था।

और मुझे महसूस हुआ कि अब हम सभी सामान्य प्राणी हैं। और जो आधारभूत सत्य है वह है—बीवी के लिए साड़ियाँ लाना, अपनी आफिस जाना और किसी विशेष कार्य के प्रति गैर जिम्मेदारी करने के बाद बेचैनी से अखबार को मोड़कर हथेली पर पीटना…

# तस्वीर का दूसरा पहलू

०

जिस क्षण मेरे मन में यह विचार आया था उस क्षण बाहर जोर की बारिश के साथ-साथ सनसनाती हवा चल रही थी। सभी खिड़कियों पर पानी की बूँदें गिर गिर कर बह रही थीं जो भी अनेक रूपों में जिससे मेरे मन में विचित्र उलझी हुई कुछ अनुभूतियाँ उत्पन्न हो रही थीं। ये अनुभूतियाँ मुझे अपने केन्द्र बिन्दु से अलग कर देती थीं और थोड़ी देर के लिए मैं विमूढ़ सी अपलक उन खिड़कियों की ओर देखती रह जाती थी। न जाने कितनी देर तक मैं बैठी रही तब बारिश थमी। तब खिड़की के शीशे साफ हुए और तब एकदम बायीं खिड़की के कोने में दुबका हुआ पखेरू उड़ा मैं न जान सकी। जब नौकरानी ने खिड़कियाँ पोंछना शुरू किया तब मुझे उस पखेरू का अचानक ध्यान आया। मैंने पूछा "फिजाँ! वह चिड़िया कहाँ गयी?" फिजाँ ने मेरी ओर प्रश्न भरी दृष्टि से देखा और अपने होठों पर स्मित रेखा बिखेरती हुई बोली "उड़ गयी बीबी जी फुर्र!" उसने अपने हाथ से बड़ा नाटकीय संकेत किया जिससे मुझे बरबस हँसी आ गयी और वह भी मेरी पलक झपकते फुर्र फुर्र हो गयी।

एक सन्नाटा सहसा सन्नाटा छा गया। मैं उसे प्रश्न भरी दृष्टि से देखती रही देखती रही लेकिन सहसा मेरे

कानों में सिपाही के शब्द फिर। गूंजे 'उड़ गयी बीबी जी मुर्ई!

उड़ गयी, उड़ गयी! मैंने सोचा चिड़िया की तरह मुझे भी उड़ जाना चाहिए। यह सोने का पिंजरा व्यर्थ है, यह लोकलिप्सा व्यर्थ है। जीवन में सबसे पहला गुण आत्मा का गुण है। वह नहीं तो यह सब आडम्बर है व्यर्थ है।

प्रेमा के मानस पटल पर अतीत तैर गया—

वह एक प्रसिद्ध नर्तकी है। उसके रूप-सौन्दर्य और गुण की सर्वत्र चर्चा है। लोग उसका नृत्य देखने इस तरह चले आते हैं जिस तरह शहद के छत्ते पर मधु-मक्खियाँ। उससे मिलने के लिए बड़े बड़े तरसते हैं। लक्ष्मी उसके चरणों में है। फिर भी दिल में कुण्ठा और व्याकुलता क्यों? क्यों लगता है कि यह सब व्यर्थ है व्यर्थ! उसके सामने चित्र' का चेहरा घूम गया। चित्र एक तरुण-युवक! उसे दिल से चाहता था। उसने उससे मिलने की कितनी बार कोशिश की थी! पर उसकी जालिम बुढ़िया माँ ने उसे घर में घुसने नहीं दिया था।

'बीबी जी यह चित्रकार आपसे भेंट करना चाहता है'—एक सुबह उसकी नौकरानी सिपाही ने एक तैल-चित्र उसके सामने रखा। वह चित्र ढँका हुआ था। उसने उत्सुकता से उसे उघाड़ा। वह हैरान रह गयी। घूँघट के अवगुंठन में उसका चित्र! उसने उस चित्रकार को बुलाया बिठाया चाय पिलायी और पूछा 'आपने मेरा यह चित्र बनाया है?"

'जी!"

"मुझसे बिलकुल विपरीत!"

"जी नारी का चरम सत्य तो यह है कि वह दुल्हन बनकर ससुराल जाए, माँ बनकर अपने जीवन की सार्थकता प्राप्त करे और अपने गृहसंसार को आलोकित करे। आप नर्तकी बनकर अपने अनुपम रूप से केवल धन इकट्ठा कर रही हैं। शील ममता और सौम्यता को भुलाकर आप केवल वाह-वाह लूट रही हैं। यौवन और रूप जीवन के स्थिर सत्य नहीं हैं। स्थिर सत्य है प्रेम और परिवार।" उसने प्रेमा की ओर

